# 1991

# विधि (मौलिक विधि)

# LAW (Substantive Law)

## प्रथम प्रश्न-पत्र Paper I

समय : तीन घण्टे [पूर्णाङ्क : 100

Time : Three hours] [Maximum marks : 200

नोट : प्रश्न संख्या 1 और 5 अनिवार्य हैं। शेष में से कोई चार प्रश्न कीजिये। कुल छः प्रश्न करने हैं। प्रत्येक प्रश्न के अंक उसके सामने इंगित हैं।

**Note :** Candidates should attempt question Nos. 1 and 5 and any four questions out of the remaining ones. In all six questions are to be attempted. Marks carried by each question are indicated at its end.

1. (क) निर्णीत वादों का उल्लेख करते हुए हिन्दुओं के वैवाहिक विधि के अन्तर्गत 'अभित्यजन' की अवधारणा का परीक्षण कीजिये। क्या पति अपनी पत्नी को नौकरी छोड़कर अपने (पति के) साथ रहने के लिये विवश कर सकता है? क्या पत्नी द्वारा इसको मना करना अभित्यजन माना जायेगा? 20

(ख) निर्णीत वादों की सहायता से क्रूरता एवं नपुंसकता की अवधारणा की विवेचना कीजिये। हिन्दू विवाह अधिनियम, 1965 के अन्तर्गत एक हिन्दू पत्नी और मुस्लिम विवाह-विच्छेद अधिनियम; 1939 के अन्तर्गत एक मुस्लिम पत्नी उपरोक्त आधारों पर पति के विरुद्ध क्या उपचार प्राप्त कर सकती है?

(a) Examine the concept of 'desertion' under the matrimonial law of Hindus and refer to decided cases. Can a husband compel his wife to resign her job and stay with him? Does her refusal to do so amount to desertion? 20

(b) With the help of decided cases discuss the concepts of cruelty and importence. What remedies can a Hindu wife under Hindu Marriage Act. 1955 and Muslim wife under Dissolution of Muslim Marriages Act, 1939 claim against the husband on the above grounds? 20

2. (क) मिताक्षरा शाखा में सम्पत्ति के न्यागमन के दो रूप हैं: उत्तरजीविता और उत्तराधिकार, जब कि दायभाग में न्यागमन का एक ही रूप मान्य है। विवेचना करें। एक मात्र उत्तरजीवी सहदायिक के हाथ में संयुक्त (हिन्दू) कुटुम्ब की सम्पत्ति की क्या स्थिति होती है? 15

(ख) "बँटवारा केवल एक बार होता है ...." मनु। इस कथन की व्याख्या करें। 15

(a) Under Mitakshara school there is recognised twin mode of devolution of property by surivivorship and inheritance while under the Dayabhaga school one mode of devolution of properties is recognised. Discuss What is the position of the joint family property in the hands of a sole surviving coparcener?

(b) "Parition is made only once..." Manu. Discuss. 15

3. (क) एक न्यासी की प्रमुख निर्योग्यतायें क्या हैं? वह इस सिद्धान्त के कहाँ तक अध्यधीन है कि प्रत्यायोजित शक्ति का और आगे प्रत्ययोजन नहीं हो सकता? विवेचना कीजिये। 15

(ख) हिताधिकारी के क्या अधिकार है? न्यास-भंग की स्थिति में उसे क्या उपचार उपलब्ध हैं? 15

(a) What are the principle disabilities of a trustee? How much is he subject to the principle of delegatus non potest deregare? Discuss. 15

(b) What are the rights of a beneficiary? What remedes are available to him in the event of a breach of trust? 15

4. (क) 'मोचन के अधिकार' का क्या अर्थ है? इस अधिकार का प्रयोग कौन कर सकता है? क्या इस अधिकार को पक्षकारों के बीच करार के द्वारा सीमित करा जा सकता है? विवेचना कीजिये। 15

(ख) 'यद्यपि सम्पत्ति अन्तरण अधिनियम जीवित व्यक्तियों के बीच अन्तरण से सम्बन्धित है फिर भी एक अज्ञात व्यक्ति के फायदे के लिये सम्पत्ति में हित का सृजन किया जा सकता है।' विवेचना कीजिये। 15

(a) What is the meaning of right of redemption? Who can exercise this right? Can the right be curtailed by an agreement between the parties? Discuss. 15

(b) Though the Transfer of Property act deals with transfer intervivos yet an inerest may be created in favour of an urborn person.'' Discuss. 15

5. (क) संविदा-भंग की स्थिति में नुकसानी की राशि के निर्धारण के लिये कौन से सिद्धान्त भारतीय संविदा अधिनियम में दिये गये हैं? निर्णीत वादों के आलोक में विवेचना कीजिये। 20

(ख) अपकृत्य विधि में क्षति की दूरस्थता के सिद्धान्त की व्याख्या कीजिये। इस संदर्भ में युक्तियुक्तक पूर्वानुमान एवं प्रत्यक्षता के मापदण्डों की विवेचना कीजिये एवं बताइये कि आपकी दृष्टि में कौन-सा मापदण्ड अधिक न्यायोचित एवं व्यावहारिक है? 20

(a) What principles have been incorporated in the Indian Contract Act for determining the amount of damages to be awarded in the event of breach of contract? Discuss in the light of decided cases. 20

(b) Explain the doctrine of remoteness of damage in the law of torts. In this context discuss the tests of reasonable foresight and directness and state as to which principle is more practical and just? 20

6. साम्या हित एवं विधिक हित के अर्थ की व्याख्या कीजिये और इस प्रकार के हितों में अन्तर भी स्पष्ट कीजिये। इस संदर्भ में इस सूत्र की विवेचना कीजिये कि जहाँ साम्या समान स्तर की है, विधि अभिभावी होता है। अपने उत्तर को सम्पत्ति अन्तरण अधिनियम के प्रावधानों की सहायता से समझाइये।

Explain the meaning equitable and legal interests and also bring out the distinction between these types of interests. In this context discuss the maxim that where equities are equal, the law shall preval. Illustrate

your answer with the help of the provisions of the Transfer of Property Act. 30

7. (क) मुस्लिम-विधि में हिबा की अवधारणा की व्याख्या कीजिये। इसकी आवश्यक शर्तें क्या हैं? किन परिस्थितियों के कब्जे के अन्तरण की शर्त को शिथिल किया जा सकता है? 15

(ख) परिसीमित सम्पदा क्या है? क्या मुस्लिम विधि में परिसीमित सम्पदा का अन्तरण मान्य है? निर्णीत वादों का उल्लेख कीजिये। 15

(a) Explain the concept of Hiba in Muslim law. What are its essential conditions? In What circumstances can the requirement of transfer of possession be dispensed with?

(b) What is limited estate? Does Muslim law recognise the trnasfer of limited estate? Refer to decided cases. 15

8. (क) डोनोघ बना स्टीवेन्सन 1932 ए. सी. 542 में प्रतिपादित खतरनाक जंगम वस्तुओं के लिये दायित्व के नियम की विवेचना कीजिये। बाद के वादों में इस नियम को कैसे विकसित किया गया है? 20

(ख) क एवं ख एक नगर में पड़ोसी हैं। ख का पिता ग अपने दूसरे लड़के घ के साथ गाँव में रहता है। क अपने घर के अहाते में एक छोटा सा कारखाने का व्यापार करता है। इससे शोर होता है। चूँकि ख इससे अभ्यस्त हो गया था उसने कभी इस पर आपत्ति नहीं की। इधर ग बीमार पड़ गया और दवा कराने शहर आया। वह अपने पुत्र ख के साथ ठहरा। उसे शोर असहनीय प्रतीत हुआ और वह क के विरुद्ध वाद लाया। तर्क सहित निर्णय दीजिये। 10

(a) Discuss the rule of liability for dangerous chattels as laid down in Donoghue V/s. Stevension 932 A. C. 562. How has this rule been developed in subsequent cases? 20

(b) A and B are neighbours in a town. B's father C lives in the village along with his second son D. A runs a small manufacturing business in a oportion of his compound. This creates noise. Since B had become accustomed to it, he never objected. C fell ill and came to the town for treatment. He stayed with his son B He found the noise unboarable and brought a suit againt A. Decide giving reasons.

9. (क) 'संविदा पक्षकारों का एक निजी सम्बन्ध है और कोई दूसरा व्यक्ति इसके अन्तर्गत न अधिकार प्राप्त कर सकता है और न अपने ऊपर दायित्व ले सकता है।' व्याख्या कीजिये। 20

(ख) 10 अप्रैल 1990 को अ ने ब को अपनी कार 60 हजार रुपये में बेचने की प्रस्थापना की और ब को 18 अप्रैल, 1990 तक अपने प्रतिग्रहण की संसूचना देनी थी। 12 अप्रैल, 1990 ई० को अ को की गई प्रस्थापना का प्रतिसंहरण किये बिना अ ने अपनी कार ग को 70 हजार रुपये में बेच दी। 14अप्रैल, 1990 को ब को अन्य स्रोतों से इस तथ्य का पता चल गया। फिर भी 16 अप्रैल, 1990 को उसने प्रस्थापना के प्रतिग्रहण की संसूचना अ को दी। क्या इससे अ एवं ब के बीच बाध्यकारी करार हो गया है? 10

(a) 'A contract is a private relationship between the parties who make it, and no other person can acquire rights or incur liabilities under it? Explain? 20

(b) On April 10, 1009 A offered to B to sell his car for sixty thousand rupees. B was asked to signify his acceptance by April 18, 1990. On April 12, 1990 A sold his car to C for seventy thousand rupees. This he did without revoking his offer to B. However, B Came to know of this fact through other sources on April 14, 1990. Still he signified his acceptance of the offer on April 16, 1990 Has this resulted into a binding agreement between A and B? 10

10. निम्नलिखित में के किन्हीं तीन पर संक्षिप्त टिप्पणी लिखिये :

(क) वचनात्मक विबन्ध का सिद्धान्त, 10

(ख) मौलिक भंग का सिद्धान्त, 10

(ग) भागीदार के विकसित प्राधिकार, 10

(घ) एक अवयस्क के अधिकार एवं दायित्व जो किसी भागीदारी के लाभों में सम्मिलित किया गया है, 10

(ङ) चिरभोग पर आधारित सुखाधिकार, 10

(च) सुखाधिकार एवं अनुज्ञप्ति में अन्तर। 10

Write short notes on any three of the following ;

(a) Doctrine of promissory estoppel, 10

(b) Doctrine of fundamental breach, 10

(c) Implied authority of partner, 10

(d) Rignts and liabilities of minor admitted to the benefits of a partnership, 10

(e) Prescriptive easements, 10

(f) Distinction between an easement and a licence. 10

---

## 1991

## विधि (प्रक्रिया एवं साक्ष्य)

## Law (Procedure and Evidence)

## द्वितीय प्रश्न-पत्र Paper II

---

निर्धारित समय : तीन घण्टे [पूर्णाङ्क : 200

Time allowed : Three hours] [Maximum marks : 200

नोट : अभ्यर्थियों को प्रश्न संख्या 1 तथा अन्य चार प्रश्न करने हैं। प्रत्येक खण्ड से कम से कम एक प्रश्न अवश्य करें।

प्रत्येक प्रश्न के अंक उसके सामने इंगित हैं।

Note : Candidates should attempt question No. 1 and four more, and at least one question must be attempted from each Group.

Marks carried by each question are indicated at its end.

1. (अ) ब ने अ के साथ 40,000 रु० में अपना मकान बेचने का संविदा किया। संविदा के अन्तर्गत, जिसकी रजिस्ट्री भी कराई गई थी, मूल्य रु. 30,000 रुपये अ ने ब को मूल्य के प्रति दे दिया और शेष 5000 विक्रय पत्र के प्रतिग्रहण के समय देने का वचन दिया। ब ने मकान का कब्जा अ को दे दिया और अ को आश्वासन दिया कि शीघ्र ही वह विक्रय पत्र लिख देगा। किन्तु ब किसी न किसी बहाने विक्रय-पत्र के निष्पादन को टालता रहा।

(अ) उपरोक्त तथ्यों के आधार पर संविदा के विशिष्ट अनुपालन हेतु अ के लिए एक वाद पत्र लिखिये। 20

(ब) उपरोक्त प्रश्न 1 अ के वाद-पत्र के उत्तर में, ब के लिये लिखित कथन का प्रारूप बनाइये। 20

(स) उपरोक्त प्रश्न 1 (अ) एवं 1 (ब) के अभिवचनों के आधार पर वाद-बिन्दु (issue) लिखिये 16

(a) 'B' agreed with 'A' to sell his house for Rs. 40,000/- In pursuance of the agreement, which was registered also. 'A' gave Rs. 35,000/- to 'B' towards the price and promised to pay the balance of 5,000/- at the time of registration of sale-deed. 'B' gave possession of the house to 'A' and assured him that he would execute the sale-deed as carrly as possible. However, 'B' avoided to execute sale-deed on one pretext or the other.

On the above facts, draft a plaint on behalf of 'A' claiming specific performance of contract. 20

(b) Draft a written statement of behalf of 'B' in reply ot the plaint in question No. 1 (a) and 1 (b) above. 20

(c) On the pleadings in question No. 1 (a) and 1 (b) avbove frame issues 16

अथवा

(अ) अभियुक्त 'अ' पर 'ब' के घर से साइकिल चुराने का अभियोग है। उक्त अभियोग के आरोप (Charge) का प्रारूप बताइये। 10

(ब) उपरोक्त प्रश्न संख्या 1 (अ) में विवरणित मामले में साइकिल 'अ' के पास से बरामद हुई जिसे 'ब' तथा उसके एक सहकर्मी ने परिचाना।

'अ' का कहना है कि उसे पुलिस ने रंजिश के कारण झूठा फँसा दिया है। साइकिल वास्तव में उसी की है। सफाई में अन्य साक्ष्य नहीं प्रस्तुत किया गया।

इन तथ्यों के आधार पर उपरोक्त मुकदमें का निर्णय लिखिये। 40

(a) 'A' is prosecuted for having stolen a cycle from The house of 'B'. Frame charge of theft against 'A': 16

(b) In the above case in question 1 (a), the cycle was subsequently recovered by the police from the possession of 'A', and was identified by 'B' and one of his colleagues.

'A' alleges that he is being falsly implicated due to enmity with the police and the cycle recovered was his own. No further evidence was pronuced in defence.

On the above facts, write a judgment deciding the case. 40

## खण्ड 'अ'

## Group 'A'

2. (अ) क्या स्वीकृति करने वाला व्यक्ति अपने ही पक्ष में अपने स्वीकृति का उपयोग कर सकता है? यदि हाँ, तो किन परिस्थितियों में? समझाइये। तथा उदाहरण दीजिये 6

(ब) 'अ' ने थाने पर प्रथम सूचना रिपोर्ट लिखायी कि प्रातःकाल उसने कुल्हाड़ी से अपनी चाची की हत्या कर दी है और उसका शव उसके घर में पड़ा है। पुलिस ने मृतक का शव एवं रक्तरंजित कुल्हाड़ी वहाँ से बरामद कर लिया।

'अ' पर हत्या का अभियोग चला। उसके विरुद्ध कोई प्रत्यक्षदर्शी साक्षी अथवा अन्य कोई साक्ष्य नहीं है।

अभियोग पक्ष की ओर से कहा गया कि प्रथम सूचना रिपोर्ट में अभियुक्त के कथन के आधार पर ही उसे दन्डित किया जाय।

इस तर्क की मान्यता एवं प्रथम सूचना रिपोर्ट की मुख्य (Substentive) साक्ष्य के रूप में ग्राह्यता का परीक्षण करते हुए निर्णय दीजिए। 20

(a) Whether an admission can be used by the maker of the admission in his won favour? If so, in what circumstances? Explain and illustrate. 15

(b) 'A' lodged First Information Report alleging that in morning, he had hacked his aunt to death with an axe and the d ead body was lying at his house. The dead body and blood-stained axe were recovered thereforem by the polic.

'A' is prosecuted for murder. There is no eyewitness or any other evidence against him.

Prosecution seeks 'A's conviction for murder on the basis of his version contained in the First Information Report.

Examining the validity of this contention and admissibility of the First Information Report as substantive piece of evidence, decide.

3. (अ) 'अ' को उरी तरह पीटा गया। मजिस्ट्रेट द्वारा उसका मृत्यु-कालिक अभिकथन लिखा गया जिसमें उसने क एवं ख को मारने वाले व्यक्ति बताये।

डॉक्टरी इलाज से 'अ' की जान बच गई। 'क' एवं 'ख' पर 'अ' की हत्या करने के प्रयत्न करने का अभियोग चला।

अभियोग पक्ष की ओर से उपरोक्त मृत्युकालिक अभिकथन अभियोग की पुष्टि में, साक्ष्य रूप में प्रस्तुत करने की आज्ञा माँगी गई।

अभियुक्त पक्ष की ओर से इसका इस तक के साथ विरोध किया गया कि मृत्युकालिक अभिकथन करने वाले व्यक्ति जीवित था तथा वह अभिगथन उस परकिये गये हमले के किसी कारण की ओर इंगित नहीं करता अतएव वह असंगत है। निर्णय कीजिये।

(ब) 'अ' पर 'ब' की हत्या का अभियोग है।

'स' का कहना है कि मृत्यु के तुरन्त पूर्व 'ब' ने कहा था कि 'अ' ने उसे चोटें पहुँचायी थी, जिससे 'ब' की मृत्यु हो गई।

बचाव की ओर से इस बात का साक्ष्य प्रस्तुत किये जाने की आज्ञा माँगी गई कि किसी पूर्व अवसर पर 'स' ने कहा था कि न तो 'अ' ने 'ब' को चोटें पहुँचायी और न उसकी उपस्थिति में पीटा गया। 18

(a) 'A' was serverely beaten. His dying declaration wa recorded by a Magistate, in which he implicated 'X' and 'Y'. 'A' survived due to medical treatment. 'X' and 'Y' were prosecuted for attempt to commit murder of 'A'. During the trial, the aforesaid dying declaration was thought to be given in evidence by the prosecution in support of its c ase.

The defence opposed on the ground that the declarant was not dead and the alleged dying declaration did not poing towards any cause for assault or the declaratnt therefore it wns irrelevant. Decide. 10

(b) 'A' is prosecuted for murder of 'B' 'C' say that 'B' immediately before death declared that 'A' had inflicted 'B' the wounds, of which he died.

On behalf of defence evidence is offered to show that on a previous occasion. 'C' said that the wound was not given by A or in his presence.

Discuss whether the proposed evidence is admissible. 18

(a) State the csrcumstances in which a party to a suit be refused to amend his pleading. 20

(b) There was a suit between 'A' and 'B' regarding a house. 'A' won the suit and also obtanned possession of the house. However. 'B' won in appeal 'A' however did not return possession of the house to 'B'

Advise 'B' suggesting remedy how to get back the house. 16

7. (अ) विदेशी निर्णय से आप क्या समझते हैं? विदेशी वादों की डिक्री का निष्पादन भारत में किस प्रकार हो सकता है? 16

(ब) निम्नलिखित मामलों में वाद प्रस्तुत करने का स्थान निश्चित कीजिये। :

(i) दिल्ली निवासी 'अ', बंगलौर निवासी 'ब' एवं कलकत्ता निवासी 'स', तीनों को भेंट इलाहाबाद के कुंभ-मेले में हुई। वहाँ 'ब' एवं 'स' ने 'अ' से 10,000 रु० उधार लिया और दोनों ने संयुक्त रूप से एक प्रोनोट लिखकर 'अ' को दे दिया। सभी लोग अपने-अपने घर वापस चले गये किन्तु रुपया 'अ' को वापस नहीं किया। 'अ' अपने रुपये की वापसी के लिये वाद प्रस्तुत करना चाहता है। 10

(ii) 'अ' एवं 'ब' के पिता का एक बंगला नैनीताल में, एक-एक मकान लखनऊ तथा दिल्ली में, तथा दो आम के बड़े बाग सीतापुर जिले में थे। पिता की मृत्यु के उपरान्त 'अ' ने सारी सम्पत्ति संभाल ली तथा उसकी आय का उपभोग करने लगा। 'ब' सम्पत्ति के बँटवारे का वाद प्रस्तुत करना चाहता है। 10

(a) What do you understand by a 'Foreign Judgment'? In what manner may decree of Foreign Court be excuted in India? 10

(b) Determine the place of suing in the following cases :

(i) A, a resident of Delhi. 'B' a resident of Bangalore and 'C' of Calcutta meet at Kumbh Mela in Allahabad. There 'B' and 'C' borrowed Rs. 10,000/- from 'A' and jointly executed a pronote and handed it over to 'A'. All of them went back to their respective places but the money was not returned. 'A' wants to file a suit for recovery of his money. 10

(ii) Father of 'A' and 'B' had a bungalow at Nanital, one house at Lucknow and Delhi each and two big mango-Groves in the district of Sitapur. After the death of the father, 'A' took over the management of the entier property and began appropriating the income. 'B' wants to sue for partition of the property. 10

## खण्ड 'स' Group 'C'

8. (अ) पुलिस रिपोर्ट पर संस्थित वारण्ट मालमों के विचारण की प्रक्रिया लिखिये। 20

(ब) एक प्रथम श्रेणी के जुडीशियल मजिस्ट्रेट ने एक अभियक्त को दस रुपया जुर्माने से दण्डित किया। अभियुक्त अपील करना चाहता है, सलाह दीजिये। 16

(a) Describe the procedure of trial of warrant cases instituted on police report. 10

(b) A first class Judicial Magistrate convicts an accused and fines ten rupees only. Accused wants to go in appeal. Advise. 16

9. (अ) एक परिवाद मामले में, निश्चित तिथि पर परिवादी अनुपस्थित है। अभियुक्त का वकील आग्रह करता है कि परिवार खारिज किया जाए तथा अभियुक्त को दोष-मुक्त किया जाये। किन्तु परिवादी के वकील का तर्क है कि यह तिथि डॉक्टर के साक्ष्य के लिये निश्चित की गई थी, किन्तु परिवादी द्वारा सम्न की तामीली की फीस जमा कर देने के उपरान्त भी, न्यायालय के कार्यालय से डॉक्टर को सम्मन नहीं भेजा गया है, अतएव कोई कार्यवाही होनी ही नहीं है, इसलिये मुकदमा किसी दूसरी तिथि के लिये बढ़ाना ही होगा। निर्णय कीजिये। 16

(ब) एक अभियुक्त को, आवश्यक साक्ष्य न होने के कारण न्यायालय ने दोष-मुक्त कर दिया। पुनः उसी अपराध के लिये उक्त अभियुक्त पर अभियोग चलाया गया और साक्ष्य प्रस्तुत किया गया। मजिस्ट्रेट ने उसे दण्डित कर दिया।

इस आदेश की वैधता का परीक्षण कीजिये। 10

(ग) इलाहाबाद के चीफ जुडीशियल मजिस्ट्रेट ने एक विधायक की एण्टीसिपेटरी ज़मानत स्वीकार कर, आवश्यक निर्देश जारी किये, क्योंकि विधायक को एक हत्या के मामले में गिरफ्तार होने की आशंका थी।

इस आदेश की वैधता का परीक्षण कीजिये। 10

(a) In a complaint case, the complainant on a date fixed is absent. Counsel for the accused urged that the complaint be dismissed and the accused acquitted. Consel for the complainant contends however that there was nothing to be done as summons for the doctor, for whose evidence, the date was fixed, had not been issued by the office of the

court despite deposit of process-fee by the complainant and therefore the case be adjourned to some other date.

Decide. 16

(b) An accused was acquitted due to lack of evidence. He was again prosecuted for the same offence, additional evidence was supplied and he was convicted by the Magistrate.

Examine the legality of the order. 13

(c) The Chief Judicial Magistrate of Allahabad granted anticipatory bail to an M. L. A as he was apprehending arrest in a murder case and issued necessary directions.

Examine the validy of the order. 10

10. निम्नलिखित में अन्तर समझाइये :

(i) जाँच एवं अन्वेषण 12

(ii) दोषसिद्धि एवं उन्मोचन 12

(iii) परिवाद एवं प्रथम सूचना रिपोर्ट। 12

Distinguish between :

(i) Inquiry and Investigation 12

(ii) Acquittal and Discharge 12

(ii) Complaint and First Information Report. 12

---

## 1991

## विधि (राजस्व और दण्ड विधान)

## Law (Revenue and Criminal)

### तृतीय प्रश्न-पत्र Paper III

---

निर्धारित समय : तीन घण्टे [पूर्णाङ्क : 200

Time allowed : Three hours] [Maximum marks : 200

नोट : (1) अभ्यर्थी कुल मिलाकर छः प्रश्नों के उत्तर दें, जिनमें से प्रश्न संख्या 1 व 6 अवश्य करें और खण्ड 'अ' और खण्ड 'ब' प्रत्येक से तीन प्रश्न होने चाहिए। प्रत्येक प्रश्न के लिये निर्धारित अंक उसके अन्त में दिये हुए हैं।

(2) खण्ड "अ" में एक्ट के माने उत्तर प्रदेश जमींदारी उन्मूलन एवं भूमि-सुधार अधिनियम से है।

Note : (1) Candidates should answer six questions in all. Question Nos. 1 and 6 are compulsory and three questions must be from each Grop "A' and "B'. Marks carried by each question and indicated at its end.

(2) In Group 'A', Act means U. P. Zamindari Abolition and Land Reforms Act.

## खण्ड 'अ' Group 'A'

1. (अ) जमींदारी उन्मूलन और भूमि सुधार अधिनियम को पारित करने के उद्देश्य संक्षेप में वर्णन कीजिये तथा यह विवेचना कीजिये कि क्या इस अधिनियम में उन उद्देश्यों की पूर्ति हो सकी है जिनके लिये यह अधिनियम पारित किया गया था। 25

   (ब) अधिनियम के अन्तर्गत विभिन्न प्रकार के काश्तों पर एक संक्षिप्त लेख लिखिये। 15

   (a) State briefly the objects for which the Zamindari Abolition and Land Reforms Act was passed and discuss whether it has achieved the purpose for which it was enacted. 25

   (b) Write a note a different classes of tenures under the Act. 15

2. (अ) निम्नलिखित पर टिप्पणियाँ लिखिये :

   (i) निहित का दिनांक 5

   (ii) गाँव सभा 5

   (iii) खान न्यायाधिकरण 5

   (iv) राजस्व-बोर्ड 5

   (ब) प्रतिकर तथा पुनर्वासन अनुदान में अन्तर स्पष्ट कीजिये। 10

   (a) Write notes on the following :

   (i) Date of vesting 5

   (ii) Gaon Sabha 5

   (iii) Mines Tribunal 5

   (iv) Board of Revenue 5

   (b) Bring out clearly the distinction between Compensation and the Rehabilitatin grant. 10

3. (अ) "किसी जोत के समस्त भूमिधर राज्य सरकार को माल-गुजारी अदा करने के लिए संयुक्त और पृथक् रूप से दायी हैं।" विवेचना कीजिये।

   (ब) जैसा एक्ट की धारा 279 में इंगित हैं, मालगुजारी की वसूली की प्रक्रिया का वर्णन कीजिये।

   (a) All Bhumidhars in any holding shall be jointly and severally responsible for the payment of the and revenue Discuss. 15

   (b) Describe the procedure for the recoverty of and revenue as indicated in S. 279 of the Act. 15

4. (अ) 'अ' एक पुरुष भूमिधर 1988 में बिना वसीयत किये मर जाताहै। 'अ' अपने पीछे अपनी विधवा 'क' एक पुत्र 'ख', एक पूर्व मृत पुत्र की विधवा 'ग' तथा एक सौतेला पुत्र 'घ' को छोड़ जाता है। 'क', 'ख', 'ग' तथा 'घ' के भागों का निर्धारण कीजिये। 15

   (ब) क्या एक भूमिधर अपनी जोत का पट्टा कर सकता है? यदि हाँ, तो किन परिस्थितियों में? 15

   (a) 'A' a male Bhumidhar dies intestate in 1988, 'A' leaves behind him his widow 'W', a son 'X', a widow of his predecased son 'Y' and a step son 'Z'. Decide the shares of 'W', 'X', 'Y' and 'Z'. 15

   (b) Can Bhumidhar let his land? If so, in what conditions? 15

5. निम्नलिखित को समझाइये :

(अ) असंक्रमणीय अधिकार वाले भूमिधर द्वारा वसीयत। 10

(ब) भूमिधरों द्वारा भूमि विनिमय करने की शर्त। 10

(स) भूमिधरों द्वारा भूमि बन्धक करने पर प्रतिबन्ध। 10

(a) Bequest by a Bhumidhar with a non-Tranferable right. 10

(b) Conditions of exchange of land by Bhumidhars. 10

(c) Restrictions of mortgaging of land by a Bhumidhar. 10

## खण्ड 'ब' Group 'B'

6. (अ) निम्नलिखित अपराधों में से दो के आवश्यक तत्त्व समझाइये।

(i) विधिपूर्ण संरक्षकता में से व्यपहरण 15

(ii) कूटरचना 15

(iii) आपराधिक बल 15

(iv) चोरी 15

(ब) 'प', 'ज' और 'र' आपस में तय करते हैं कि 'ब' को 'म' के घर में जेवर चुराने के लिये मनाया जाये। तदनुसार वे ऐसा करते हैं। 'ब' खट से राजी हो जाता है और 'म' के घर जेवर चुराने घर की ओर चल पड़ता है। 'प', 'ज' और 'र' ने यदि कोई अपराध या अपराधें किया तो कौन से या कौन सा? क्या 'ब' नें भी कोई अपराध किया? 10

(a) Explain the essential ingredients of any two of the following offences:

(i) Kidnapping from lawful guardianship 15

(ii) Forgery 15

(iii) Criminal force 15

(iv) Theft 15

(b) 'P', 'Q' and 'R' decide amongst themselves to presuade 'B' to steal jewellery from the house of 'M' they accordingly do so. 'B' readily agrees and sets out towards 'M' s house in order to steal jewellery. What offence or offences if any, have 'P'. 'Q' and 'R' committed? Has 'B' also committed any offence? 10

7. (अ) "तथ्य की भूल अच्छा बचाव है, विधि की भूल नहीं" स्पष्ट कीजिये। उत्तर उदाहरण सहित दीजिये। 20

(ब) 'अ' ने बन्दूकधारियों को मकान के आने-जाने की जगहों पर तैनात कर दिया और 'ब' को आगाह कर दिया कि यदि वह मकान से निकलने का प्रयास करेगा तो वे उस पर गोली चला देंगे। 'अ' ने क्या अपराध किया? 20

(a) 'A' mistake of fact is a good defence but a mistake of law is not. Discuss. 20

(b) 'A' places men with fire-arms at the outlets of a house and warms 'B' that they will fire at 'B' if 'B' attemps to leave the house. What offence has 'A' committed? 20

8. (अ) शरीर की व्यक्तिगत प्रतिरक्षा के अधिकार की व्याख्या कीजिये। किन परिस्थितियं में यह मृत्यु कर डालने तक विस्तृत होता है? 10

(ब) निम्नलिखित उदाहरणों में 'अ' के दायित्व की विवेचना कीजिये। 10

(i) 'ब' जिसके अधिक खून बह रहा है, 'अ' एक सर्जन के पास जाता है और वहाँ वेहोश हो जाता है। 'अ', 'ब' पर तुरन्त ऑपरेशन कर देता है यह समझते हुए कि ऐसा करने से 'ब' होश में आ जाएगा, किन्तु 'ब' ऑपरेशन के तुरन्त बाद मर जाता है। 10

(ii) 'अ', 'ब' को आरसनिक विष द्वारा मार डालना चाहता है और इस अभिप्राय से 'ब' के भोजन में शक्कर को आरसनिक समझते हुए मिला कर देता है। 10

(a) Explain the right of private defence of body. Under what circumstances does it extend to cause death? 10

(b) Discuss the liability of 'A' in the following cases :

(i) 'B' while bleeding profusely goes to 'A' a surgon and there loses consciousness. There upon 'A' immedately performs an speration upon him thinking that in will bring him back to consciousness. But 'B' dies immeditely after the operation. 10

(ii) 'A' wants to kill 'B' with arsenic posion and with that purpose administers sugar to him in food, belieging the sugar to be arsenic. 10

9. (अ) निम्नलिखित प्रकरणों में कारण सहित बताइये कि किस व्यक्ति ने कौन-सा अपराध किया है :

(i) एक परीक्षा में 'अ', 'ब' का प्रतिरूप करता है। उस परीक्षा में 'अ' उत्तीर्ण होता है व 'ब' के नाम से इसका प्रमाणपत्र प्राप्त करता है। इस पर 'ब' ने अपना नाम सरकारी नौकरी के उम्मीदवादों की सूची में लिखने के लिए प्रार्थना-पत्र प्रस्तुत किया। 10

(ii) 'अ' 'ब' की अवयस्क धर्मपत्नी है। 'स' 'अ' को 'ब' की बिना अनुमति के तथा बलपूर्वक ले जाता है और उसे अपने पास ही दो माह तक रखता है। वहाँ पर 'अ' 'एक्स' के साथ जो 'स' का पड़ोसी है प्रेम करने लग जाती है और 'अ' 'एक्स' के साथ आगरा भाग जाती है। वहाँ वे दोनों 'ब' की सूचना पर गिरफ्तार हो जाते है।

बताइये क्या अन्तर पड़ेगा यदि 'अ' व्यस्क होती जब कि 'स' उसे ले गया था। 20

(ब) नशे में होना किस हद तक किसी अपराध का अपवाद माना जा सकता है? 10

(a) Explain with reasons, what offence, if any and by whom has been committed in the following :

(i) 'A' presonated as 'B' at the examination pased the examination and obtained the certificate in 'B' s name. 'B' there upon applied to have his own name entered in the list of candidated for Government service. 10

(ii) 'A' is minor wife of 'B'. 'C' takes her forcibly and without the consent of 'B' and keeps her in his house for two months. There she develops intimacy with 'X' a neighbour of 'C' and run away with 'X' to Agra where both of them are arrested on the report of 'B'.

What difference will it make if 'A' was a major when 'C' took her? 10

(b) Discuss the extent to which drunkenness can be pleaded as a defence to a criminal charge. 10

10(अ) 'दुष्प्रेरक' कौन होता है? विस्तारपूर्वक समझाइये कि वह किये गये अपराध एवं न किये गये अपराध का भी कब जिम्मेदार होता है। 10

(ब) "उतावलेपन से किया गया कार्य" और "उपेक्षापूर्व आचरण" में क्या अन्तर है? वे अपराध कब बनते हैं? प्रत्येक का एक-एक उदाहरण दीजिये। 10

(a) Who is an 'abettor'? Explain in detail when does he become liable for the offence committed or even not committed.

(b) What is the difference between 'rash act' and inegligent act'? when do they become offence? Give one illustration of each. 10

(c) What is "house-breaking"? Explain and illustrate it. 10

---

# 1991
# Language
# Part I

---

**Time allowed : Two hours]** **[Maximum marks :60**

Trnaslate into simple language spoken in courts in Devnagri script:

The plea of jurisdiction should be raised in the written statement, and in case it involves an objection to territorial or pecuniary jurisdiction of the court, it should not be heard in appeal or revision unless it has been taken in the trial court; at or before, the satllement of issues. But if it is once taken, the fact that it was not repeated in the first appellate court does not debar the defendant from pressing the plea again in second appeal. The objection to the lace of suing can only be entertained by appellate or revisional court if it was taken in the trial court at or before settlement of issues and only if further, there has been a consequent failure of justice. Other kinds of objections, e. g; One to the jurisdiction of a civil court, can of course be entertained at any stage of the suit, provided they are patent on the face of the proceeding.

Ordinarily, the decree in a suit should accord with the rights of the parties as they stand at the date of its institution. But where it is shown that the original relief claimed has, by reason of subsequent change of circumstances, become inappropriate, or that it is necessary to have the decision of the court on the altered circumstances (Including a Change eitherin fat or in law) in order to shorten litigation or to do complete jusitice between the parties, it is incumbent upon the court of justic to take notice of events which have happend since the institution of the suit to mould its decree according to the circumstances as they stand at the time the decree is made. Leave to amend the pleadings may be granted for this purpose. Courts often take notice of such events and even of events occurring during the pendency of appel and permit pleadings to be amended for including a prayer for relief on the basis of the events.

# 1988

## अद्यतन सामान्य ज्ञान
## The Present Day

---

**निर्धारित समय : तीन घण्टे** **[पूर्णाङ्क : 150**
**Time allowed : Three hours]** **[M. M. : 150**

**नोट :** (i) सभी प्रश्न करने हैं।
(ii) प्रत्येक प्रश्न के निर्धारित अंक अन्त में दिए हैं।

**Note :** (i) Candidates should attempt all questions.
(ii) Marks carried by each question are indicated at its end.

1. क्या राज्यपाल का पद राष्ट्रपति की इच्छा पर निर्भर करता है? उच्चतम न्यायालय में इस सम्बन्ध में क्या संवैधानिक स्थिति A. I. R 1979 S. C. 1109 (हरगोविन्द बना रघुकुल तिलक) में निर्धारित की है?
Whether the Governor's post is dependent on the pleasure of the President? What rule given by the Supreme Court on the constitutional position on this question in A. I. R. 1979 S. C. 1109 (Hargovind v. Raghukul Tilak).

2. (अ) "सूचना पाने का अधिकार" और "सूचित किए जाने के अधिकार" के बीच क्या कोई अन्तर है? इस सम्बन्ध में संविधान की धारा 21 में क्या कोई प्रावधान है?
(ब) राजकीय गोपनीयता कानून क्या निरस्त हो जाना चाहिए।
(a) Is there any difference between "Right to information" and "Right to be informed". Does Act. 21 of the Constitutio contain any provision in this regard>
(b) Whether Official Secrets Act Should be repealed?

3. (अ) गोर्वाचोव के pestroika का पूर्वी यूरोप के देशों पर विशेषकर पूर्वी जर्मनी में लिथुआनिका पर क्या प्रभाव पड़ा?
(ब) क्या इससे विश्व में शीतयुद्ध समाप्त हो गया।
(a) What has been the impact of Gorbachov's perestroika on East Europen countries in general and East Germany and Lithuania in particular?
(b) Has it been able to end the cold war in the world?

4. (अ) "संविधान का अनुच्छेद 370 काश्मीर के शेष भारत के साथ भावनात्मक एकता में बाधक नहीं है।" टिप्पणी कीजिए।
(ब) नयी वर्तमान परिस्थितियों में काश्मीर की समस्याओं का उत्तर अभी भी शिमला समझौते में है।

4. (a) "Art. 370 of the Constitution is not a hindrance to the emotional integration of Kashmir with the rest of India." Comment.
(b) Is Simla Accord till an answer to the Kashmir problem in the present scenario?

5. निम्नलिखित निर्णयों के तथ्य व उनमें निर्णीत विन्दुओं का वर्णन करें :
   (1) "गौरव जैव बनाम यूनियन ऑफ इंडिया" (ए० आई० आर० 1990 सुप्रीम कोर्ट 292)
   (2) "सहेली ए वोमेन्स रिसोर्च सेन्टर बनाम (ए० आई० आर० 1990 सुप्रीम कोर्ट 513)

   Narrate briefly the facts and principles laid down in the following cases —
   (1) "Gaurav Jain v. Union of India". A. I. R. 1990 S. C. 292.
   (2) "Saheli a Women's Resource Centre v. Commr. of Police Delhi", A. I. R. 1990 S. C. 513.

---

# 1988
## विधि (मौलिक विधि)
## LAW (Substantive Law)
## प्रथम प्रश्न पत्र
## Paper I

---

निर्धारित समय : तीन घण्टे [पूर्णाङ्क : 200

Time allowed : Three hours] [M. M. : 200

नोट प्रश्न संख्या 1 और 6 अनिवार्य है। शेष में से कोई भी चार प्रश्न कीजिए।

Note ; Candidates should attempt questions Nos. 1 and 6 and not more than four of the remaining ones. Marks carried by each question are indicated at its end.

1. प्रतिवादी रामचरन रामगोपाल ने वादी नारायनदास गंगासरन से 5 मुहाइदे किये जिनके अन्तर्गत उसने वादी को 185 पेटियाँ न्यू विक्टोरिया मिल्स कानपुर तथा राजा टेक्सटाइल मिल्स रामपुर के बने हुए विशेष विवरण के कपड़े ज्यों-ज्यों बनते जायेंगे आपूर्ति करने का वायदा किया। संविदा में कोई उल्लेख नहीं था कि आपूर्ति न्यू विक्टोरिया मिल्स से मिलने पर निर्भर रहेगी। शेष 61 पेटियों की आपूर्ति ने होने पर वादी ने नोटिस दिया उसका कोई उत्तर प्रतिवादी ने नहीं दिया और माल की भी आपूर्ति नहीं की। वाद में उसका मुख्य अभिवचन था कि न्यू विक्टोरिया मिल्स से माल नहीं मिला इसलिये संविदा की आपूर्ति करने हेतु परिस्थितियाँ उसके बस के बाहर थीं।
   (अ) कारण बताते हुए निर्णय कीजिये।
   (ब) संहिता अधिनियम में विफलता के सिद्धान्त को उपयुक्त दो उदाहरणों सहित लिखिये।

   The defendant Ram Chran Ram Gopal entered into 5 contracts with the plaintiff under which it undertook to supply to the plaintiff 184 bales of specified cloth manufactured by the New Victoria Mills Kanpur and Raza Textille Mills Kanpur as soon as prepared by the Mills. There

was no clause in the agreements that the supply would depend on the delivery of the goods from the Mills. When the remaining 61 bales were not supplied, the plaintiff gave notice but the defendant failed to reply and did not even supply the goods. The main plea in the suit was that the goods were not delivered by the Mills and the performance of the contract was not possible due to circumstances beyond its control.

a. Write Down your doctrine giving reasons.
b. Explain 'the doctrine of frustration' according to the contract Act giving two proper illustrations.

2. "धरोहर रखना", "धरोहर देने वाला" और धरोहर लेने वाला वाक्यों की उदाहरण सहित परिभाषा लिख डालिये। धरोहर लेने वाले से संविदा अधिनियम की धारा 151 के अनुसार कैसी सावधानी आपेक्षित है।

काठ की दुकान प्रतिवादी रामस्वरूप पानवाले ने वादी सुन्दरलाल से किराये पर ली और किरायेदार की सुविचारित सावधानी के बावजूद दंगाइयों (बलवाइयों) ने उसको आग लगा भस्म कर दी और अनुबंध की शर्तों के अनुसार प्रतिवादी दुकान को "उसी दशा में वापस देने" से असमर्थ रहा। क्या व हैसियत अमानतदार वादी को क्षतिपूर्ति करने का उत्तरदायी प्रतिवादी होगा।

Define the terms "bailment", "bailor" and "bailee" giving illustrations. What is the kind of care expected from the bailee according to Section 151 of the Contract Act.

The defendant Ram Sarup betel-seller to the plaintiff Sunder Lal's wooden shop on rent and despite the tenant's prudenl care, the rioters set fire to the shop and destroyed is and the defendant, according to the terms of the agreement failed to "return the same in the same condition," Whether the defendant as its bailee is liable to make good the loss and pay damages to the plaintiff?

3. 'जो साम्या मांगता है उसे स्वयं भी साम्या ही बरतना चाहिये। उदाहरण सहित संविदा अधिनियम, विशिष्ट सहायता अधिनियम, सम्पत्ति अन्तरण अधिनियम तथा न्यास अधिनियम से संदर्भ लेते हुए समीक्षा कीजिए।

"He who seeks equity must do equity,': Comment givning illustrations with reference to the Contract Act, Specific Relief Act, Transfer of Property Act and Trust Act.

4. (अ) प्रथागत भोगाधिकार क्या होता है। दावे के साथ कह देना तो आसान है परन्तु उसका सिद्ध करना अति दुर्लभ। उक्त अधिकार सिद्ध करने हेतु आवश्यक तत्त्व क्या-क्या होते है।

(ब) आवश्यकता का सुखाधिकार एक अर्थ सुखाधिकार में भेद बताइये।

a. What is customary casement? It is easier to assert but difficult to prove the same. Write down the main ingredients to estiablish such and casement.

b. Distinguish between easement of necessity and quasi easements.

5. "किशोरी की प्रथम रजोधर्म आरम्भ होने के 3 वर्ष उपरान्त अपनी योग्यताओं के अनुरूप वर चुन लिए दो और उक्त सुयोग्य वर से अपना विवाह कर लेने दो।" (मनुस्मृति)। भारतीय समाज और हमारी संसद ने कम अवस्ता में विवाह रोकने, शिशु नश्वरता को कम करने और दुर्बल उत्पत्ति को अल्पायु से बचाने हेतु विवाह करने के लिये कन्या और वर की क्या-क्या आयु निर्धारित कर दी युवा और कौन-कौन से महत्त्वपूर्ण परिवर्तन हिन्दू विवाह अधिनियम में लागू कर दिये।

"Let a damsel wait for 3 years from the appearance of her first menstruation and after that time let her choose for herself and marry a husband equal to herself in qualifications I.e., suitable to her" (Manu Smriti). The Indian society and our Parliament in order to prevent early marriages, infantile mortality and weakings from premature death, prescribed the age for the bride and the boy. Give the age prescribed for marriage under the Hindu Marriage Act and the other changes affected by the Hindu Marriage Act.

6. दो सगे भाइयों हुकुमसिंह तथा सुखराम और सुखराम के पुत्र छिद्दा का एक हिन्दू संयुक्त परिवार मिताक्षरा विधि के बनारस स्कूल से नियन्त्रित था जिसके तहत नियम था कि एक हिताधिकारी अपने दूसरे हिताधिकारियों की सहमति के बिना अविभाजित नाम को अपने काम के लिए नहीं बेच सकता हुकुमसिंह की सन् 1952 में मृत्यु हो गई और उनकी विधवा श्रीमती किशन देवी ने 15.11.1956 को परिवार के मकान और दुकान का आधा भार गौरीशंकर को बेच दिया। सुखराम और छिद्दा ने वाद प्रेषित कर दिया। जो सर्वोच्च न्यायालय तक गया (अपील नं० 21 1965):

(अ) क्या बैनामा निरस्त होना चाहिए।

(ब) क्या हिन्दू विधवा का अधिकार हिन्दू संयुक्त परिवार की सम्पत्ति में अपने मृतक पति से भी अधिक बढ़ गया।

(स) क्या किशन देवी का सीमित हित ही बना रहा।

(द) क्या विधवा किशन देवी का पूर्ण अधिकार हो चुका था।

The real brothers Hukum Singh and Sukhram and Sukhram's son Chhida constituted a joint Hindu family governed by the Benares school of Mitaksnara law under which a coparcener without obtaining the consent of the other coparceners was not competent to sell his undivided shares for his won benefit. Hukum Singh died in the year 1952 and his wodow Shrimati Kishan Devi on 15.11.1956 sold 1/2 share in the family house and shop of Gauri Shanker Sukhram and Chhida filed a suit which was contested up to the Supreme Court of India (Appeal No. 21 of 1965).

a. Whether the Sale Deed is liable to be cancelled.

b. Whether the Hindu widow's right in the property of the joint Hindu family became larger than her deceased husband.

d. Whether the Hindu widow Kirshan Devi had already become absolute owner.

7. वादी अल्लाहदाद खाँ अपना पैतृत्व श्री गुलाम गौस खाँ से सिद्ध करने में असमर्थ रहा यद्यपि उसका वैकल्पिक अभिवचन यह भी था कि श्री गुलाम खाँ उसकी अपना बेटा कह कर सम्बोधित करते थे और अपना बेटा मानते थे और इलाहाबाद की परिपूर्ण पूठ ने 1888 में अभिस्वीकृति का नियम प्रस्तुत किया। वैध अभिस्वीकृति की शर्तों पर प्रकाश डालिए।

अथवा

"निकाह केवल एक सभ्य संविदा ही नहीं वरन् धार्मिक संस्कार भी है" (श्री न्यायमूर्ति शाह सुलेमान)। विद्वान अब्दुल रहीम ने भी प्रकाश डाला है और आप समीक्षा कीजिए तथा वैध निकाह के वैधिक परिणाम को लिख डालिए।

The plaintiff Allahabad Khan failed to establish his paternity from Mr. Gulam Ghaus Khan though it was his alternative assertion that Mr. Ghulam Ghasu Khan used to call him his son and treat him as such and the Full Bench of the Allahabad High Court in 1888 propounded the rule of the acknowledgement of legiltinacy. Throw light on the conditios of valid acknowledgement.

**Or**

"Marriage (in silam is not regarted as a mere civil contract, but a religious sacrament (too)" — Mr, Justice Shah Sulaiman. Learned Abdur Rahim has also thrown light and now please comment giving the legal effects of a valid marriage.

8. दो भाइयो लालमणि और कैलाशमणि को साझेदारी में केवल कैलाशमणि कार्य करता, संविदाएं भरता और रुपया उधार लेता और उसी ने प्रोनोट पर गोपाल शाह से रुपया उधार ले लिया, (अ) प्रोनोत की बिना पर लाये गये वाद में क्या डिग्री लालमणि के विरुद्ध भी पास हो सकती है क्योंकि प्रोनोत का रुपया साझेदारी में लगा, (ब) क्या-क्या ऐसे कार्य हैं जिनसे एक भागीदार पूरी साझेदारी को बाध्य कर सकता है?

Two brothers Lalmani and Kailashmani constituted a partnership in which Kailashmani alone used to do work, execute contracts and transact loans and he borrowed money on promote from Gopal Sah.— (a) whether decree can also be passed in the suit based on the promote against Lalmani also because pronote money was utilised in the partnership, (b) State those acts of a Partner which bind he firm?

9. (अ) "कोई व्यक्ति अपेक्षाकृत अपने से बेहतर अधिकार दूसरे को नहीं दे सकता", इसकी व्याख्या कीजिये और उसके विभिन्न अपवादों की उदाहरण सहित विवेचना कीजिये।

(ब) 'ब' अ (एक बढ़ई) से एक मेज 200 रु० की खरीदता है और रुपया उसको दे देता है। वह 'अ' को बताता है कि मेज को दस दिन में ले जायेगा। 'अ' उसके बाद उस मेज को 'स' के हाथ बेच देता है जिसे 'स' 'ब' के हाथ विक्रय के बारे में बगैर जाने हुए नेकलीयती से लेता है।

'ब' 'अ' पर दावा करता है। फैसला दीजिए।

a. Explain the rule of nemo dat quod non habet no person can convey a better title than he himself has in the property and discuss the various exceptions to the rule adding iilustrations.

b. B buys from A, a Carpenter, a table for Rs. 200 and pays the amount. He informs A that he will take it after ten days. A thereafter sells the table to C who received the same in good faith and pays for the same without having any knowledge of the previous sale to B. B files a suit against A and C. Decide.

10. निम्नलिखित में किन्हीं ती को स्पष्ट करके उदाहरण दीजिए :

(क) संयुक्त क्षतिकर्ता तथा उसके बीच क्षतिपूर्ति की धनराशि का परस्पर विभाजन

(ख) विबन्ध

(ग) प्राफिट ए प्रेन्ड्रे (एक प्रकार का सुखाधिकार),

(ध) इच्छाधीन भागिता

(ङ) यथा समीप का सिद्धान्त

Explain and illustrate any three of the following —

a. Joint tort feasors and contributions between them
b. Estoppel
c. Profit a pendre
d. Partnership at will
e. Doctrine of cypres

---

# 1988

# विधि (प्रक्रिया एवं साक्ष्य)

# LAW (Procedure and Evidence)

## द्वितीय प्रश्न-पत्र

## Paper II

---

निर्धारित समय : तीन घण्टे [पूर्णाङ्क : 200

Time allowed : Three hours] [M. M. : 200

नोट : केवल पाँच प्रश्नों का उत्तर दीजिए। प्रश्न संख्या 1 अनिवार्य है। खण्ड अ, ब, तथा स में से चार प्रश्न कीजिए जिनमें से कम से कम एक प्रश्न प्रत्येक खण्ड में से चुना जाना चाहिए। प्रत्येक प्रश्न अथवा उसके भाग के अंक उसके अन्त में अंकित है।

Note : Attempt five questions only, Questions Number 1 is Compulsory. Candidaties should attempt four more questions from Groups A. B and C of which at lest one question must be attempted from each Group. Marks carried by each question or part there of are indicated at its end.

1. (अ) एक दावे के वाद का प्रारूप बनाइए, जिसमें कि भू-स्वामी द्वारा एक किराएदार पर, निवासस्थान के बकाया किराए की माँग की गई हो और उसमें किराएदार का निष्कासन इस आधार पर कि किराएदारी माहवार थी, भू-स्वामी द्वारा निष्कासन का नोटिस देने से समाप्त हो गई है।

(ब) प्रश्न नं० 1 (अ) में वर्णित वाद के उत्तर में एक लिखित कथन (प्रतिवाद) का प्रारूप बनाइए।

(स) उपर्युक्त प्रश्न नं० 1 अ और ब के अभिवचनों पर वाद-विन्दु का प्रारूप बनाइए।

**अथवा**

(अ) अभियुक्तगुण 'अ' और 'ब' पर धारा 302/34 भारतीय दंड संहिता के अन्तर्गत सजा करते हुए निर्णय लिखिए।

(ब) उपरोक्त अभियोग के आरोप (चार्ज) का प्रारूप बनाइए।

a. Draft a plaint in a suit in which a demand has been made by the landlord against a tenant for arrears of rent in respect of residential house and for the tenant's ejectment thereform on the ground that the tenancy which was from month to month has been terminated by a notice for ejectment given by the landlord.

b. Draft a written statement in reply to the suit mentioned in question No. 1 A.

c. Frame issues on the aforesaid pleadings in question No. 1 a and b.

**Or**

a. Write a judgement convicting accused A and B under section 302/34 IPC.

b. Draft a charge of the above offence.

## खण्ड अ

## Group A

2. (अ) जब साक्षी से जिरह होती है, तब घटना से सम्बन्धित प्रश्नों के अलावा कौन से प्रश्न पूछे जा सकते हैं?

(ब) न्यायालय किस प्रकार विनिश्चित करेगा कि विशिष्ट प्रश्न उचित है या अनुचित।

(स) एक स्त्री एक आदमी को उसकी जेब काटने के लिए अभियोजित करती है। क्या यह प्रश्न कि उसने दस वर्ष पूर्व एक अधर्मज सन्तान को जन्म दिया था, पूछा जा सकता है?

a. When awitness in cross-examined what other questions can be asked in addition to the questions relating to the incident.

b. How would the cour decide that a particular question is proper or improper.

c. A Woman prosecutes a man for picking her pocket. Can this question that she had given birth to an illegitimate child ten years before be asked.

3. (अ) संस्वीकृति कब विसंगत हो जाती है।

(ब) 'क' और 'ख' को 'ग' की हत्या के लिए संयुक्ततः विचारित किया जाता है। यह साबित किया जाता है कि 'क' ने कहा, "ख और मैने 'ग' की हत्या की है।" क्या न्यायालय 'ख' के विरुद्ध इस संस्वीकृति के प्रभाव पर विचार कर सकेगा।

(स) 'क' अपनी पत्नी 'ग' के साथ जारकर्म करने के लिए 'ख' को अभियोजन करता है। 'ख' इस बात को मना करता है कि 'ग' 'क' की पत्नी है किन्तु न्यायालय 'ख' को जारकर्म के लिए दोष सिद्ध करता है।

तत्पश्चात् 'क' के जीवनकाल में 'ख' के साथ विवाह करने पर द्वि-विवाह के लिए 'ग' अभियोजित की जाती हैं। 'ग' कहती है कि वह 'क' की पत्नी कभी नहीं रही। क्या 'ख' के विरुद्ध दिया गया निर्णय 'ग' के विरुद्ध विसंगत है।

a. When does a confession become irrelevant.

b. A and B are jointly tried for the murder of C. It is proved that A said. "B and I murdered C". Can the court consider the effect of this confession as against B.

c. A prosecute B for Adultery with C. A's wife. B denies that C is A's wife but the court convicts B of Adultery.

Afterwards, C is prosecuted for bigamy in marrying B during A's life time. C says their she never was A's wife.

Is the judgement against B irrelevant as against C.

अ. कौन से तथ्यों को साबित करने की आवश्यकता नहीं है।

ब. सूचक प्रश्नों से सम्बन्धित कानून को समझाइए।

स. कौन साक्षी गवाही देने के लिए सक्षम है।

(i) What facts need not be proved.

(ii) Explain the law relating to leading questions.

(iii) Who is competent witness to testfy.

## खण्ड 'ब'

## Group B

(अ) प्राड न्याय के सिद्धान्त को स्पष्ट कीजिए।

(ब) प्राड न्याय (पूर्व निर्णय) का विचाराधीन मामला एवं विबन्ध से अन्तर स्पष्ट कीजिए।

a. Explain the doctrine of Res-judicata.

b. Explain toe distinction of Res-judicatea with Res-subjudic and Estoppel.

5. (अ) निर्धन व्यक्ति कौन होता है। ऐसे व्यक्ति द्वारा वाद लाए जाने की क्या प्रक्रिया है।

(ब) दीवानी प्रकृति के वाद की विवेचना कीजिए।

a. Who is an indigent person. What is the mode of instituting suit by such person.

b. Discuss "suits of civil nature."

7. (अ) पुनर्विलोकन एवं पुनरीक्षण, द्वितीय अपील एवं पुनरीक्षण का अन्तर स्पष्ट कीजिए।

(ब) विधिक प्रतिनिधि किसे कहते हैं। विधिक प्रतिनिधि के उदाहरण दीजिए।

a. Explain the dissinction between Review and Revision. Second Appeal and Revision.

b. Who is a legal representative. Give examples of legal representative.

## खण्ड 'स'

## Group C

8. (अ) दंड प्रक्रिया संहिता में पत्नी, सन्तान और माता-पिता के भरण-पोषण की विधि एवं प्रक्रिया का वर्णन कीजिए।

(ब) पुलिस रिपोर्ट एवं प्रथम सूचना रिपोर्ट में क्या अन्तर है।

(a) Describe the law and proceedure for maintenance of wife, children and parents in Cr. P. C.

(b) Distinguish between Police Report and First Information Report.

9. (अ) भारतीय दंड प्रक्रिया संहिता के अन्तर्गत आरोप में क्या वतर्णित होना चाहिए।

(ब) किन दशाओं में मजिस्ट्रेट अपराध का संज्ञान ले सकता है।

(स) न्यायिक हिसारंत को समझाइए। अपराधी को न्यायिक हिरासत में रखने का क्या कोई समय निश्चित है।

(a) What should be described in a 'charge'?

(b) Under what conditions a magistrate can take cogniance of the offence.

(c) Explain 'judical custody'? Is there any period of time fixed for detaining the accused in judical custody.

10(अ) छोटे मामलों में अपील नहीं हो सकती। भारतीय दण्ड प्रक्रिया संहिता के अनुसार कौन से छोटे अपराध होते हैं।

(व) क्या राज्य सरकार अभियुक्त को दोषमुक्ति के खिलाफ अपील कर सकती है। उसकी क्या प्रक्रिया है।

(स) भारतीय दंड प्रक्रिया संहिता के अन्तर्गत पुनरीक्षण के क्या आधार होते हैं।

(a) No appeal lies in petty offences. What are petty offences according to Cr. P.C.

(b) Is the State government entitled to file appeal against the order of acquittal of the accused? What is its procedure?

(c) What are the grounds of Revisivn according ot Criminal Procedure Code?

---

ऐसा अन्तरिती (transferee) जो संविदा के पश्चात् हुआ है उसके खिलाफ भी डिक्री हो सकती है? यदि हाँ, तो किन परिस्थितियों में? 30

What are the essential elements that have to be established in order to succed in a suit for specific performance of the contract of Sale? Can a suit for specific performance be decreed against a subsequent transferee of the property? Is so, under what circumstances? 30

8. एक हिन्दू स्त्री हिन्दू उत्तराधिकार अधिनियम, 1956 के लागू हो जाने के बाद अपने कब्जे में हुई सम्पत्ति, जो उसको विरासत में मिली है, की पूर्ण स्वामिनी है। क्या उसके कुछ अपवाद है? यदि हों तो उसका वर्णन कीजिये। 30

A.Hindu femal after the pramulgation of Hindu Succession Act, 1956 becomes the full owner of the property inherited by her in her possession. Are there any exceptions ot this rule?

9. मुस्लिम विधि में अभिस्वीकृति क्या है? क्या यह हिन्दू विधि के दत्तक ग्रहण के समान है? वर्णन कीजिये। 30

Define an ackowledgement under the Muslim Law. Is it similar to an adoption under the Hindu Law? 30

10. निम्नलिखित को स्पष्ट करके उदाहरण दीजिये :

(क) संयुक्त क्षतिकर्ता तथा उनके बीज क्षतिपूर्ति की धनराशि का परस्पर विभाजन। 15

(ख) योगदायी उपेक्षा और उसका 'अन्तिम अवसर' नियम। 15

Explain and illustrate the following :

(a) Joint tort-feasors and contribution between them. 15

(b) Contributory negligence and its "lart opportunity" rule. 15

11. निम्नलिखित में से किन्हीं तीन सूत्रों की व्याख्या कीजिये :

(अ) कोई भी व्यक्ति अपने हक से ऊँचा हक नहीं अन्तरित कर सकता है।

(ब) बिना प्रतिफल के करार पर कोई कार्यवाही नहीं हो सकती।

(स) विधि जागरूक की सहायता करती है न कि सुषुप्तकी। 30

(द) स्वयं प्रमाण। 30

Explain any three of the following maxims —

(a) Nemo dat quod non habet.

(b) Expacto illicito nor oritur actio.

(c) Vigilartibus non dormientibus jura sub venunt.

(d) Resipsa loquitur. 30

12. निम्नलिखित में से किन्हीं तीन पर संक्षिप्त टिप्पणियाँ लिखिये :

(अ) विबंध,

(ब) भागिक पालन का नियम

(स) शाश्वतिक अंतरण का सिद्धान्त,

(द) विफलीकरण का सिद्धान्त। 30

Write short notes on any three of the following —

(a) Extoppel

(b) Doctrine of part performace

(c) Rule against prepetuity
(d) Doctrine of frustration. 30

---

# 1984

## विधि (प्रक्रिया एवं साक्ष्य)
## Law (Procedure and Evidence)
### द्वितीय प्रश्न-पत्र
### Paper II

---

निर्धारित समय : तीन घण्टे [पूर्णाङ्क : 200
Time allowed : Three hours] [Maximum marks : 200

नोट : केवल पाँच प्रश्नों के उत्तर दीजिये। प्रश्न संख्या 1 अनिवार्य है। खण्ड अ, ब, स मे से चार प्रश्न कीजिये, जिनमें से कम से कम एक प्रश्न प्रत्येक खण्ड में से चुना जाना चाहिये। प्रत्येक प्रश्न अथवा उनके भागों के अंक उसके अन्त में अंकित हैं।

1. (अ) ब्यौरा देते हुए विद्वेषपूर्ण अभियोजन के हर्जाने के बाद के वादपत्र का प्रारूप बनाइये।
(ब) ऊपर प्रश्न संख्या 1 (अ) में वर्णन किये एक लिखित कथन का प्रारूप बनाइये 120
(स) उपर्युक्त प्रश्न संख्या 1 (अ) एवं (ब) के अभिवचनों के आधार पर वाद-विन्दुओं की रचना कीजिये। 16

अथवा

एक अभियुक्त को उपयुक्त आरोप लगाकर भारतीय दण्ड संहिता की धारा 325 (स्वेच्छया घोर उपहति कारित करना) के अपराध का दोषसिद्ध करते हुये एक निर्णय लिखिये। 56

(a) Draft a plaint, giving details, in suit for the recovery of damages for Malicious Prosection. 50
(b) Draft a written statement in the suit mentioned in question No. 1 (a) above. 20
(c) Frame issues on the pleadings in question No. 1 (a) and (b) above. 16

Or

Write a Judgment convicting the accused for an offence under Sec. 25 I.P.C [voluntarily causing grievous hurt] after framing appropriate charge for the oflence. 56

## खण्ड अ
## Group A

2. (अ) प्राङ्न्याय का सिद्धान्त क्या है और वह किन परिस्थितियों में लागू किया जा सकता है? 24

(ब) प्राङ् (Res judicata) और विबन्धन (Estoppel) में अन्तर बताओ। 12

(a) What is the principle of Res judicata and in what circumstances can this principles be applied? 24

(b) Distinguish between Res judicata and Estoppel. 12

3. (अ) अस्थायी निषेधाज्ञा दीवानी अदालत कब जारी कर सकती है? 12

(ब) अन्तर-अभिवचनीय वाद क्या होता है? वह कब और किसके द्वारा दायर किया जा सकता है? 12

(स) किन परिस्थितियों में प्रतिवादी की सम्पत्तिवाद के निर्णय के पहले ही कुर्क की जा सकती है?

(a) When can temporary injunction be granted by a civil? 12

(b) What is an interpleader suit? When and by whom can it be instituted12

(c) In what circumstances can the property of defendant be attached before Judgment?

4. (अ) प्रापकों की नियुक्ति के सिद्धान्तों की विवेचना कीजिये। उनकी क्या शक्तियाँ और कर्त्तव्य होते हैं?

क्या जिलाधीश को प्रापक नियुक्त किया जा सकता है? 36

(a) Discuss the principles governing the appointment of Receivers. What are their powers and duties?

Can a Collector be appointed as a Receiver? 36

## खण्ड ब

## Group B

5. (अ) दण्ड प्रक्रिया संहिता में दिये हुये वारन्ट-मामलों के विचारण सम्बन्धी सामान्य उपवन्धों का संक्षिप्त वर्णन कीजिये। 24

(ब) परिवादी के हाजिर न होने या उसकी मृत्यु से मजिस्ट्रेट द्वारा सम्मन-मामलों के विचारण मे क्या असर होता है? 12

(a) Give a brief account of general provisions of trial in warrant cases as contained in Criminal Procedure Code? 24

(b) What is the effect of non-appearance or death of Complaint in a trial of summons cases by magistrate? 12

6. (अ) मजिस्ट्रेट फौजदारी के मुकदमों में क्या-क्या दण्डादेश दे सकते हैं? 12

(ब) क्या पुलिस द्वारा अन्वेषण के दौरान किया हुआ गवाह का बयान साक्ष्य में ग्राह्य है? अगर है तो किन-किन बातों के लिये? 12

(स) अपराधी की संस्वीकृति को कौन अभिलिखित कर सकता है? संस्वीकृति को अभिलिखित करने में उन्हें क्या पूर्व सावधानी बरतनी चाहिये? 12

(a) what sentences can be passed by Magistrates in criminal cases? 12

(b) Are statements made to a police officer during the course of investigation admissible in evidence? If so, for what purposes?

(c) Who can record the confession of an accused? What precautions should be taken by him in recording the confession? 12

## खण्ड स

## Group C

7. भारतीय साक्ष्य अधिनियम की धारा 114 (ख) के अनुसार न्यायालय उपधारित कर सकेगा कि सह-अपराधी विश्वसनीयता के अयोग्य है, जब तक कि तात्विक विशिष्टियों में उसकी सम्पुष्टि नहीं होती

धारा 133 के अनुसार, सह-अपराधी अभियुक्त व्यक्ति के विरुद्ध सक्षम साक्षी होगा, और कोई दोषसिद्धि केवल इसलिये अवैध नहीं कि वह किसी सह-अपराधी के असम्पुष्ट परिसाक्ष्य के आधार पर की गई है।

उपर्युक्त विरोधाभास को दूर कीजिये और वादों को हवाला दीजिये। 36

According to Sec. 114 (b) of Indian Evidence Act. the court may presume than an accomplice is unworthy of credit, unless he is corroborated in material particulars.

According to Sec. 133, an accomplice shall be a competent witness against an accused person; and conviction is not illigal merely because it proceeds upon the uncorroborated testimony of an accomplice.

Reconcile the above opposite statements and quote cases. 36

8. (अ) "विवाद्यक तथ्य" किसे कहते हैं? उदाहरण दीजिये। 12

(ब) क्या वे तथ्य, जो विवाद्यक तथ्य या सुसंगत तथ्य के स्पष्टीकरण या पुनःस्थापन के लिये आवश्यक हैं, सुसंगत है? विवेचन कीजिये और उत्तर उदाहरण सहित दीजिये। 12

(स) वे तथ्य जो अन्यथा सुसंगत नहीं हैं, कब सुसंगत हैं? उत्तर उदाहरण सहित दीजिये। 12

(a) What is a fact in issue? Illustrate your answer. 12

(b) What are facts necessary to explain or to introduce relevant facts, relevant? Discuss and illustrate your answer. 12

(c) When are facs not otherwise relevant, relevant? Illustrate you answer. 12

9. (अ) स्वीकृति की परिभाषा दो। संस्वीकृति से उसकी भिन्नता दिखाओ। उत्तर उदाहरण सहित दो। 24

(ब) अ पर ब की हत्या करने का विचारण किया जाता है। अ पुलिस अफसर से कहता है कि — "मैंने उस चाकू को, जिससे मैंने ब की हत्या की, स के खेत में गाड़ रखा है।" वह पुलिस-अफसर को स के खेत में ले जाता है और उस जगह की तरफ इशारा करता है जहाँ चाकू गाड़ा गया था। चाकू वहाँ से मिलता है।

विवेचना करो कि क्या अ का उपर्युक्त बयान पूर्णतः या अंशतः साक्ष्य में ग्राह्य है? निर्णीत वादों का हवाला भी दीजिये। 12

(a) Define admission. Distinguish it from confession. Illustrate your answer.

(b) A is tried for the murder of B. A says to a police offcer, "I have buried the knife with which I committed the murder of B in the field of C.;; He tells the kniefe was buried. The knife is taken out.

Discuss of the above statement if A is admissible either as a whole or in part. Refer to decided cases. 12

10(अ) सूचक प्रश्न किसे कहते हैं? उन्हें कौन पूछ सकता है? उदाहरणों के साथ उत्तर दीजिये। 12

(ब) "मौखिक साक्ष्य, समस्त अवस्थाओं में, चाहे वह कैसी ही हो, प्रत्यक्ष ही होगा।"

पूरी तरह से विवेचना कीजिये और उत्तर उदाहरणों सहित दीजिये। 12

(स) ख को क एक घोड़ा बेंचता है और मौखिक वारण्टी देता है कि यह अच्छा है। ख को क इन शबओदं को लिखकर एक कागज देता है। "क से 500 रु० में एक घोड़ा खरीदा।" क्या ख मौखिक वारन्टी साबित कर सकेगा? उत्तर तर्क सहित दीजिये। 12

(a) What are leading questions? Who can put them? Illustrate your answer. 12

(b) "Oral evidence must, in all cases whatever, be direct/" Discuss fully and illustrate your answer. 12

(c) A sells B a horse and warrants him sound. A gives B a paper in these words "Bought of A a horse of Rs. 500/-. Can B prove the verbal warranty? Give reasons of your answer. 12

---

## 1984

## विधि (राजस्व और दण्ड विधान)

## Law (Revenue and Criminal)

## तृतीय प्रश्न पत्र

## Paper III

---

निर्धारित समय : तीन घण्टे [पूर्णाङ्क : 200

Time allowed : Three hours] [Maximum marks : 200

नोट : अभ्यर्थी पाँच प्रश्न करें जिनमें से खण्ड 'अ' तथा खण्ड 'ब' प्रत्येक में से दो प्रश्न अवश्य होने चाहिये। सभी प्रश्नों के अंक समान है।

### खण्ड 'अ'

### Group A

1. "भूमिधर तथा सीरदार में भेद सिद्धान्त का नहीं बल्कि प्रास्थिति का है। सीरदार किसी भी समय भूमि की प्रास्थिति प्राप्त कर सकता है।"

उपर्युक्त कथन की व्याख्या तथा पुष्टि कीजिए तथा यह बताइये कि सीरदार भूमिधर की प्रस्थिति कैसे प्राप्त कर सकता है?

"The distinction between Bhumidhar and Sirdar is not of principle but of status and a Sirdar can at any time qcquire the status of a Bhumidhar. Explain and support the above statement and state how a Sirdar can acquire the status of Bhumidhar.

2. निम्नलिखित में से किन्हीं चार पर टिप्पणियाँ लिखिये :

(अ) खान तथा खनिज-पदार्थ कार्यकरण।

(ब) गाँव सभा की सम्पत्ति तथा शक्ति।

(स) हित का न्यागमन।

(द) परिनिर्धारण तथा सीमा-विवाद निर्धारण।

(य) क्षेत्र-पंजी (Field Book) तथा अधिकार अभिलेख।

Write short notes on any four of the following :

(a) Working of mines and minerals.

(b) Property and Powers of Gaon Sabha.

(c) Devolution of Interest.

(d) Settlement and settlement of Boundary Disputes.

(e) Field book and Record of Rights.

3. निम्नलिखित में कौन अधिमान्य उंत्तराधिकारी है :

(अ) एक पुरुष भूमिधर मृत्यु के पश्चात् एक भाई का पुत्र और लड़की का लड़का छोड़ता है।

(ब) एक स्त्री भूमिधर जो स्वयं अधिकारी है मृत्यु के पश्चात् अपने पति और सहोदर भाई छोड़ती है।

(स) एक भूमिधर अपनी विधवा पत्नी, पिता और एक पुत्री को छोड़कर मर जाता है। उसकी विधवा भी एक वर्ष पश्चात् अपनी एक पुत्री और ससुर को छोड़कर मर जाती है।

(द) एक महिला आसामी मरती है। अपने पीछे पति, पुत्र और पुत्री छोड़ जाती है।

Who is the preferential heir in the following cases :

(a) A male bhumidhar dies leaving his widow, his father and daughter.

(b) A famale bhumidhar holding in her own rights dies leaving her husband and uterine brother.

(c) A bhumidhar dies leaving hs widow, his father and a daughter. The widow also dies after a year leaving her father-in-law and daughter.

(d) An asami famale dies and leaves behind husband, son and a daughter.

4. भू-राजस्व अधिनियम के उन उपबन्धों की व्याख्या कीज़िये। तो भूधृतिधारी की मृत्यु पर दाखिल-खारिज से सम्बन्ध रखते हैं। जव उत्तराधिकार या हस्तांतरण विवादग्रस्त होता है तव क्या प्रक्रिया होती है?

Explain the provision of Land Reforms Act. relating to mutation on the death of a tenure-holder. What is the procedure if succession of transfer is disputed?

## खण्ड 'ब'

## Group B

5. क्या निम्नलिखित में कोई अपराध हुआ :

(अ) 'क' यह देखकर कि 'ग' ने 'ख' पर चाकू से हमला कर दिया है 'ख' को बचाने के लिए 'ग' पर गोली चलाता है। गोली 'ग' को न लग कर 'ख' को लग जाती है और उसकी मृत्यु हो जाती है।

(ब) 'अ' को मरवाने के इरादे से 'अ' 'ब' को 'ज' के खाने में जहर मिला देने को अभिप्रेरित करता है। 'ब' जो एक छः वर्ष की आयु का बालक है, 'अ' के द्वारा दिये गये जरह को 'ज' के काने में मिला देता है। फलस्वरूप 'ज' मर जाता है। जहर मिलाते समय 'अ' भी मौजूद था।

(a) A finding B attacked by C with knife shoots at C thereby intending to save B, the shot misses C and kills B.

(b) A with the intention of causing death of Z instigates B to put poison in R's food. B, a child of 6 years, puts the poison given A in Z's food as a result of which Z dies. A was alsow present when B put the poison.

6. भारतीय दण्ड-संहिता के अनुसार गम्भीरता तथा अचानक उत्तेजना से सम्बन्धित क़ानून का विवेचन कीजिये और बताइये कि किस सीमा तक यह अभियुक्त की हत्या के लिए उत्तरदायित्व को कम कर देता है। अपने उत्तर में निर्मीत वादों पर आधारित दृष्टान्त दीजिये।

Discuss the law relating to 'Grave and sudden provocation' as laid down in the Indian Penal Code and staff the extent to which it may mitigate the responsibility of the accused for the offence of murder. Refer to case-law to illustrate your answer.

7. अन्तर बताइये :

(अ) दंगा तथा हंगामा।

(ब) आपराधिक दुर्विनियोग तथा आपराधिक न्यास-भंग।

(स) आपराधिक मानव-वध और हत्या।

(द) सदोष अवरोध और सदोष परिरोध।

Distinguish between :

(a) "Rioting and "Affray".

(b) Criminal misappropriation and criminal breach of trust.

(c) Culpable homcide and murder.

(d) Wrongful restraint and wrongful confinement.

8. (अ) "प्रतिरक्षा का अधिकार कुछ परिस्थितियों के अन्तर्गत मृत्यु कारित करने तक होता है।" उपर्युक्त कथन को उदाहरण सहित स्पष्ट कीजिये।

(ब) "अ' चोरी करने के इरादे से 'ब' के घर में प्रवेश करता है। 'ब' तथा उसके घर के अन्य व्यक्ति 'अ' को घेर कर लाठियों से आक्रमण करते हैं। 'अ' अपने जीवन को संकट में पाकर पिस्तौल निकाल कर गोली चला देता है जिससे 'ब' की मृत्यु हो जाती है। क्या 'अ' भारतीय दण्ड संहिता की धारा 302 के अन्तर्गत हत्या का दोषी है?

(a) "The right of private defence extend under cecircumstances the causing of death."

Explain the above statement with illustrations.

(b) A entered the house of B with the intention of commiting theft. B and other members of his family surrounded and attacked 'A' with lathis. Finding his life in danger, A whipped our a revolver and fired causing the death of B. Is a guilty of murder Under Section 302 of the Indian Penal Code?

## 1984
## Language
## Part I

---

**Time allowed : Two hours]** **[Maximum marks : 60**

Translate into ordinary language spoken in courts, in Devanagri Script—

A First Information Report was lodged on March 27, 1984 Under Section 147, 148, 149, 323, 326/30 and 302 of the Indian Penal Code in which the applicant was nominated as one of the assailants. It was alleged that gun had been used in the commisssion in the crime. On March 30, 1984 the applicant surrendered in the Court of the Munsif Magistrate. On the surrender of the applicant the Police made an application to the learned Munsif Magistrate that the applicant be given in its custody because he was required in connection with the recovery of the gun which had been used in the commission of the crime. On behalf of the applicant an application was made in which it was stated that the applicant did not want to point out or identify and weapon allegedly used in the commission of the crime. The learned Magistrate summoned the Case Diary and after presuing the hearing the learned Counsels for the parties allowed the application of the Police and ordered the applicant to be given in the Police custody for two days. It is against this order that the present application has been made.

The larned Counsel for the application inltially, urged that Under Section 107 of the Code of Criminal Procedure the learned Magistrate had no power to pass the impugned order in as much as the said section applied only when a person had been arrested and detained and that said provision would not be

applicable of the accused person himself surrendered before the Magistrate. The argument advanced of behalf of the applicant was countered by the learned Counsel for the complainant who pointed out that in view of Section 167 -A of the Code of Criminal Procedure introduced through U. P. Act XVII of 1977, Section 167 was applicable even where the accused had not been arrested and detained earlier, but had surrendered before the learned Magistrate. On the provision being shown, the learned Counsel for the applicant did not press the plea of jurisdiction rasised by him.

It was next contended that in view of the provisions contained in clause (3) of Article 20 of the Constitution of India the applicant could not be compelled to make a statement before the Police. In this connection the provisions of the Code of Criminal Procedure were also pointed out under which the accused person could not be compelled to make a statement. On the basis of these provisions it was arggued that once the applicant had indicated his stand it could not be said that the applicant was still required for purposes of investigation. It was further argued that in any case the applicant could be Interrogated by the Officer while he was in judicial custody. On this basis it was pleaded that instead of transferring the applicant to the Police custody he should have been allowed to remain in judical custody.

---

## 1984
## Language
## Part II
## (Hindi Passage)

---

**Time allowed : Half an hour]** **[Maximum marks : 40**

Translate the following passage into Persion Script —

गाँव के एक दीन परिवार में जन्म लेकर और परिश्रम का जीवन बिता कर मुन्शी प्रेमचन्द ने साहित्य में उन साधारण लोगों को जगह दी, जिन्हें अच्छे-अच्छे लेखक साहित्य का पात्र नहीं बना सके थे। किसानों, जमींदारों, छोटे-छोटे उद्योग-धन्धा करने वालों, अछूतों धर्म रक्षकों सभी से वह भली-भाँति परिचित थे और उनकी विवेचना से उन्होंने अपने-अपने अनुभवों की झोली भर ली थी। इन साधारण लोगों को वे अपनी कहानियों में इस प्रकार लाते थे, जैसे वे जीवन क्षेत्र में चलते-फिरते थे। प्रेमचन्द जो कुछ लिखते थे उसका एक उद्देश्य होता था। अपने सभी लेखों में उन्होंने देश की सामाजिक और राजनैतिक स्थिति का विश्लेषण करके सुधार और परिवर्तन का मार्ग दिखाने की चेष्टा की है। इसीलिये कला की दृष्टि से यथार्थवादियों में बड़ा उच्च स्थान रखते थे।

---

# 1983

## अद्यतन ज्ञान
## The Present Day

---

**Time Allowed : Three hours]** **[Maximum marks : 150**

नोट — अभ्यर्थी सभी प्रश्न करें। प्रत्येक प्रश्न के निर्धारित अंक अन्त में दिये गये हैं।

**Note :** Candidates should attempt all questions.
Marks carried by each question are indicated at its end.

1. (क) "अन्तर्राष्ट्रीय विधि विधिशास्त्र का लुंप्त विन्दु हैं।" इस कहावत पर आप अपना मत व्यक्त कीजिए।

(ख) निर्गुट राष्ट्रों के आन्दोलन ने अन्तर्राष्ट्रीय क्षेत्र में क्या भूमिका निभायी है? इसका वर्णन करें।

(ग) समुद्र में राष्ट्रों के किस प्रकार के अधिकार हैं? उनका वर्णन कीजिए।

(a) "International Law is the vanishing point of jurisprudence". Discuss giving your views. 10

(b) What role has been played by the non-aligned movemment of non-aliganed nations in the international affairs? Give a brief description of its role.

(c) What kind of rights are exercised by the nations in the seas? Describe them. 7

2. उच्चतम न्यायालय ने निम्नलिखित याचिकाओं में किन तथ्यों पर क्या निर्णय दिये हैं-

(क) एस० पी० मित्तल बनाम यूनियन ऑफ इण्डिया, ए० आई० आर० 1983 S. C. I.(यह याचिका आरोविले याचिका के नाम से प्रसिद्ध है)। 5

(ख) डी० एस० नकारा बनाम यूनियन ऑफ इण्डिया, ए० आई० आर० 1983. S.C. 130 (यह याचिका पेंशनर्स केस के नाम से प्रसिद्ध है)। 5

Describe the facts and law laid down in the following cases :—

(a) S.P. Mital v/s. Union of India, A.I.R. 1983, S. C. I. Known as Auroville's Case). 13

(b) D. S. Nakara v/s. Union of India, A. I. R. 1983 S. C. 130. (Known as Pensioner's Case). 12

3. (क) मृत्युदंड समाप्त कर देना चाहिए। इसके पक्ष और विपक्ष के तर्कों को देकर अपना मत कारण सहित वयक्त और लिखें कि अपने मत को दूसरे मत से क्यों अच्छा समझते हैं? 5

(ख) रस्सी से लटका कर फाँसी देना निर्दयतापूर्ण हत्या है। इसको समाप्त करके ऐसी प्रक्रिया अपनानी चाहिए जो कम से कम कष्टदायी हो। पक्ष-विपक्ष के तर्कों को दीजिए। उच्चतम न्यायालय के निर्णय का भी इस सम्बन्ध में उल्लेख करें।

(ख) मृत्युदण्ड कारित करने के सम्बन्ध में कानून पहले क्या था, फिर क्या हुआ और अब क्या है? उच्चतम न्यायालय का इस सम्बन्ध में मत व्यक्त करते हुए अपना उत्तर दें। 5

(a) Death penalty should be abolished. Give contnetions in support of it and against it. Also express your own views with reasons for givning preference to it. 8

(b) Hanging by rope amounts to murder with cruelty. Such procedure for ending life should be adopted which would be least painful. Give reasons in its support and against it mentioning Supeme Court decision on it. 8

(c) What was the law regarding imposition of death penalty originally? What was it later on and what it is at persent? In your answer give Supreme Court views also. 7

4. (क) राज्य सरकारों ने जहाँ कांग्रेस (इन्दिरा) सरकारें नहीं हैं अन्य अधिकारों की क्या माँगें की हैं? केन्द्र उनकी किन माँगों को स्वीकार करने को तैयार है और क्या कदम उठाये हैं? 6

(ख) संवैधानिक संशोधन की प्रक्रिया का वर्णन कीजिए। क्या मूल अधिकारों में भी संशोधन हो सकता है?

(ग) राष्ट्रपति किन-किन दशाओं में आपातकालीन स्थिति की घोषणा कर सकता है? 5

(a) What further rights have been demanded by non-Congress (I) governed States? What demands the Centre is prepared to condede and what steps have been taken to meet them? 10

(b) Describe the procedure for carrying our amendments in the Constitution. Can fundamental rights, be mended? 8

(c) Under what conditions the President can declare emergency?

5. (क) संयुक्त राष्ट्रसंघ ने विस्फोटक परिस्थितियों में शांति स्थापित करने के जो विशेष प्रयास किए हैं उनका संक्षेप में वर्णन कीजिए। 5

(ख) श्रीलंका की समस्याओं पर प्रकाश डालिये। भारत ने उन समस्याओं को सुलझाने में क्या प्रयास किये हैं?

(ग) इन्सैट I-B के अन्तरिक्ष में छोड़ने की प्रक्रिया और उपलब्धियों का वर्णन कीजिए।

(a) Describe the particular steps taken by the United Nations Organization to restore peaxe in various crises. 10

(b) Throw light on Sri Lankan cirsis and steps taken by India in resolving it.

(c) Describe the mode of launching of Inast IB in space and the benefits accruing as a result of its launching. 7

6. निम्नलिखित अधिनियमों की प्रमुख विशेषताओं का वर्णन कीजिए :

(क) शहरी भवन (किराया नियंत्रण एवं बेदखली) अधिनिय

(ख). दहेज-विरोधी अधिनियम 5

(ग) भ्रष्टाचार निवारण अधिनियम 2

Describe the inportant features of the following terms :

(a) Urabn Building (Regulation Letting and Eviction) Act 10

(b) Anti-Dowry Act 8

(c) Prevention of Corruption Act. 7

---

# 1983

# विधि (मौलिक विधि)

# LAW (Substantive Law)

## प्रथम प्रश्नपत्र Paper I

---

**निर्धारित समय : 3 घण्टे** **[पूर्णाङ्क : 200**

**Time allowed : Thredd hours]** **[Maximum marks : 200**

**नोट :** प्रश्न संख्या 1 व 2 अनिवार्य हैं। शेष में से कोई भी चार प्रश्न कीजिए। प्रत्येक प्रश्न के अंक उसके सामने इंगित हैं।

**Note :** Candidated should attempt question Nos. 1 and 2 not more than four of remaining questions.

Marks carried by each question are given at its end.

1. (क) पूर्ण ऋण की परिभाषा बताइये। किन परिस्थितियों में संयुक्त हिन्दू परिवार की सम्पत्ति पूर्व ऋण को चुकाने के लिए अन्य संक्रामण की जा सकती है? 30

(ख) 'अ' जो सहदायक (सहसमांशी) है उसने अपने पूर्व ऋण जो उसने अपनी व्यक्तिगत हैसियत से अपने निजी कारोबार चलाने के लिए उधार लिए थे अपर्याप्त प्रतिफल के एवज में संयुक्त परिवार की सम्पत्ति का विक्रय किया जिसमें उसके सहदायक (ससमांशी) भाई 'ब' भी शामिल थे। क्या यह विक्रय 9अ' के भतीजों ('ब' के लड़कों ) पर आबद्ध होगा। क्या यह विक्रय स्वयं 'अ' के लड़कों पर भी शून्य होगा?

(a) Define an antecedent debt. Under what circumstances can a joint family property be aienated for discharging an antecedent debt? 3

(b) 'A' a coparcener baving incurred debts in connection with a business commenced in his individual capacity sold joint family properties for inadequate consideration and his brother coparcener 1B' only joined him in executing the sale. Does the transaction bind the nephews of 'A' (who are sons of 'B')? Is the transaction of sale void even against the sons of 'A'? 10

2. (क) हिबा, हिबा-बिल-एवज, हिबा-ब-शर्तुल-एवज में अन्तर स्थापित कीजिए। 10.

(ख) एक मुस्लिम शौहर ने अपने रिहायशी मकान, जिसकी कीमत 100 रुपये से ज्यादा थी, उसका हिबा अपनी बीबी के हक में हिबा-बिल-एवज दैनमिहर (Dower debt) जो 100 रुपये से ज्यादा था, कर दिया जिनकी कोई रजिस्ट्री नहीं कराई गई। क्या यह हिबा समझा जायेगा या हिबा-बिल-एवज माना जायेगा या यदि दोनों में से कुछ नहीं समझा जायेगा तो क्या यह विधिमान्य (valid) है? 5

(a) Differentiate between a Hiba, Hiba-bil-ewaz and Hiba bashartul-ewaz. 30

(b) A muslim husband gifts his residential house valued more than Rs. 100/- in fevour of his wife in view of dower debt which was more than Rs. 100/- without a registered instrument. Does the transaction amount to a Hiba or Hiba-bil-ewaz or neither of them according to Muslim law? If it neither, is it valid? 10

3 (क) हिन्दू विधि के अनुसार एक हिन्दू विधवा स्त्री को अपने स्वामी के लिए दत्तक पुत्र ग्रहण करने के अधिकार की चर्चा कीजिए। इस सम्बन्ध में जो तब्दीलियाँ हिन्दू दत्तक तथा भरण-पोषण अधिनियम, 1958 ने की है, उनकी भी व्याख्या कीजिए। 12

(ख) एक हिन्दू विधवा ने 1973 में अपने स्वामी के लिए एक दत्तक पुत्र ग्रहण किया। विधवा को उसके स्वामी ने अपने जीवन-काल में दत्तक ग्रहण करने की आज्ञा नहीं दी थी। विधवा की उसके निकटतर पितृबन्धुओं ने अनुचित कारणों हेतुं दत्तक ग्रहण की अनुमति नहीं दी, मगर उसके दुरस्थ पितृबन्धुओं ने अपनी रजामन्दी दे दी। दत्तक ग्रहण को पितृबन्धुओं ने इस बिना पर चुनौती दी कि यह दत्तक ग्रहण अनुचित प्रेरणा से किया गया है। क्या यह दत्तक ग्रहण विधिमान्य (valid) है। 6

(a) Discuss the authority of a Hindu widow to adopt a son to her husband under the Hindu law and the changes introduced by Hindu Adoption and Maintenance Act ot 1958. 20

(b) A Hindu widow adopted a son th her hunsand in 1953. The widow was do not experssly authorised by her husband to adopt. The consent of nearer aganates was witheld for improper motive while the consent of remoter agnates was obtained. the adoption was challenged on the ground that the motive for adoption was improper. Is the adoption valid? 10

4. (क) एक भागीदार के भागीदारी के प्रति विवक्षित अधिकारों (implied authority) Am परिसीमा का विवरण कीजिए। 20

(ख) एक भागीदार का रजिस्ट्रीकरण न होने का क्या प्रभाव है और अन्य पक्षकारों (Third parties) के ऊपर उसका क्या प्रभाव पड़ता है? 10

(a) What are the limitations on the implied authority or a partner in a partnership firm? 20

(b) What is the effect of non-registration of partnership firm and how does it affect third parties? 10

5. 'चयन के सिद्धान्त का आधार यह है कि कोई व्यक्ति एक ही समय अनुमोदन एवं अस्वीकार नहीं कर सकता'।

विवेचना कीजिए और उत्तर उदाहरण सहित कीजिए। 30

"The foundation of Doctrine of Election is that no one can approbate and reprobate at the same time."

Discuss and illustrate your answer. 30

6. किन परिस्थियों में एक दृश्यमान स्वामी स्थावर सम्पत्ति का अन्तरण वास्तविक स्वामी पर बन्धनीय होगा? 15

Under what circumstances is a transfer by an ostensible owner of immovable property binding on the real owner? 30

7. (A) प्रतिभू के दायित्व गुणों को स्पष्ट कीजिए। वह कब दायित्व से निर्वहण हो जाता है? 20

(ख) क्या आप इस कथन से सहमत हैं कि प्रतिभू एवं अनुगृहीत ऋणी है? अपने उत्तर के पक्ष में कारण दीजिए। 10

(a) What are the liabilities of a surety under the Indial Contract Act? When is the liability of a surety discharged? 20

Do you agree with the proposition that a surety is a favoured debtor? 10

8. निम्नलिखित में से किन्हीं तीन सूत्रों की व्याख्या कीजिए।

(अ) बिना क्षति के हानि।

(ब) बिना हानि के क्षति।

(स) क्रेता सावधान रहे।

(द) साम्या विधि का अनुसरण करती है। 30

Explain any three of the following maxims :

(a) Damnum sine injuria

(b) )Injuria sine damno.

(c) Caveat Emptor.

(d) Acquitas sequitar legem.

9. संक्षिप्त टिप्पणियाँ किन्हीं तीन पर लिखिये —

(अ) अतिधारण

(ब) भागीतादारी की गुडविल

(स) विचाराधीन वाद में सम्पत्ति अन्तरण

(द) यथासमीप का सिद्धान्त

Write short notes on :

(a) Holding over,

(b) Good will of a partnership firm,

(c) Transfers lis pendens,

(d) Doctrine of cypres.

10. निम्नलिखित में से किन्ही तीन का भेद स्पष्ट कीजिए —

(अ) शून्य और शून्यकरणीय करार

(ब) पट्टा व लाइसेंस

(स) क्षतिपूर्ति और प्रत्याभूति

(द) कपट और दुर्व्यपदेशन। 30

Distinguish between any three of the following —

(a) Void and Voidable contracts.

(b) Lease and License.

(c) Indemnity and guarantee.

(d) Fraud and misrepresentation. 30

---

# 1983

## विधि (प्रक्रिया एवं साक्ष्य)
## Law (Procedure and Evidence)
## द्वितीय प्रश्न-पत्र Paper II

निर्धारित समय : तीन घण्टे [पूर्णाङ्क ; 200

Time allowed : Three hours] [Maximum marks : 200

नोट : केवल पाँच प्रश्नों के उत्तर दीजिए। प्रश्न संख्या 1 अनिवार्य है। खण्ड अ, ब तथा स से चार प्रश्न कीजिए जिनमें से कम से कम एक प्रश्न प्रत्येक खंड़ से अवश्य चुना जाना चाहिए।

प्रत्येक प्रश्न अथवा उसके भागों के अंक उसके अंत में इंगित हैं।

Note : Attempt five questions only. Question number 1 is compulsory. Candidates should attempt four more questions from groups A, B and C of which atleast one question must be attempted from each group.

Marks caried by each question or part there of are indicated at its end.

1. (अ) ब्यौरा देते हुए पुलिस-अफसर द्वारा मिथ्या कारावास के बाद के एक वाद-पत्र का प्रारूप बनाइये। 20

(ब) ऊपर प्रश्न-संख्या 1 (अ) में वर्णन किये गये वाद में एक लिखित कथन का प्रारूप वनाइये। 20

(स) उपरोक्त प्रश्न संख्या 1 (अ) और (ब) के अभिवचनों के आधार पर वाद-विन्दुओं की रचना कीजिए। 16

अथवा

एक अभियुक्त को उपयुक्त आरोप लगाकर भारतीय दण्ड संहिता की धारा 500 (मानहानि) के अपराध का दोषसिद्धि करते हुए एक निर्णय लिखिये। 56

(a) Draft a plaint, giving details, in a suit for false imprisonment by a police officer. 20

(b) Draft a written statement in the suit mentioned in question No. ! (a) above 10

(c) Frame issues on the pleading in question No. 1(a) and (b) above. 16

or

Write a judgement convicting the accused for an offence under Section 500 of the Indian Penal Code (Defemation) after framing appropriate charge for the offence. 56

## खण्ड (अ)

2. (अ) सिविस न्यायालय की अन्तर्निहित शक्ति के बारे में आप क्या जानते हैं? क्या आप इस मत से सहमत हैं कि न्यायालय को अन्तर्निहित शक्ति नहीं प्रदान की गई है। यह शक्ति

न्यायालय में इस कर्त्तव्य के आधार पर अन्तर्निहिति है कि जो पक्षकार इसके सामने हैं, उनकी न्याय दें।

पूर्ण रूप से विवेचना कीजिए। 12

(ब) विवेचना कीजिए कि क्या निम्नलिखित मामलों में न्यायालय की अन्तर्निहित शक्ति है:

(i) वादों के संयुक्त विचारण की आज्ञा, 4

(ii) अपनी भूलों को सुधार करना, 4

(iii) एकपक्षीय डिक्री का अपास्त करना। 4

(स) फर्म की ओर से या फर्म के विरुद्ध वाद प्रस्तुत करने की क्या विधि है? 12

(a) What do you understand by inherent jufisdiction of civil court? Do You agree with the view that 'the inherent power has not been conferred on the court, it is a power inherent in the court by virtue of its duty to do justice between the parties before it? Discuss fully. 12

(b) Discuss whether in the following cases the courth has inherent power;

(i) to order joint trial of suits, 4

(ii) to correct its owen mistakes, 4

(iii) to set aside an ex-parte decree. 4

(c) What is the procedure prescribed for suity by or against a firm. 12

3. (अ) प्रतिनिधिवाद से आप क्या समझते हैं? किनके द्वारा और किन परिस्थितियों में ऐसा वाद लाया जा सकता है? 12

(ब) 'अ' जो एक संगम का कोषपाल था। संगम की निधि का दुर्विनियोग करता है। संगम के एक संकल्प द्वारा 'ब' एक सदस्य को दुर्विनियोग की हुई निधि को वसूल करने का अधिकार दिया गया। क्या 'ब' 'अ' के ऊपर सफलतापूर्वक मुकदमा चला सकता है? उत्तर तर्क सहित दीजिए। 12

(स) एक समुदाय ने 'अ', 'ब' और 'स' को 'क' के विरुद्ध वाद चलाने के लिए प्रतिनिधित के रूप में चुना। लेकिन उसी समुदाय के और सदस्य 'च', 'छ' और 'झ' ने प्रतिवादी 'क' का समर्थन किया। क्या इससे प्रतिनिधित वाद के स्वरूप पर असर पड़ता है? तर्क सहित उत्तर दीजिए। 12

(a) What do you understand by a representative suit? By whom and under what circumstances can such suit be brought? 12

(b) 'A', who was a treasurer of an association, mispppropriates the funds of the association. By a resolution of the association 'B', a member, was authorised to recover the amount misappropriated. Can 'B' succesfully sue 'A'? Give reasons for your answer. 12

(c) 'A', 'B' and 'C', theree persons were chosen by a community to represent them in a suit aganinst 'K', but 'X', 'Y' and 'Z' other members of the same community supported the defendant 'K'. Does affect the representative character of the suit?

Give reasons for your answer 12

4. (अ) किसी सिविस वाद में संयुक्त वादी एवं प्रतिवादी बनाने के नियमों का उदाहरणों की सहायता से समझाइये। 24

(ब) "ऑक्सफोर्ड एवं कैम्ब्रिज प्रकाशन" के शीर्षक के अधीन 'अ' एक पुस्तकों की श्रेणी इन विश्वास को अभिप्रेरित करने के लिए कि यह प्रकाशन ऑक्सफोर्ड एवं कैम्ब्रिज विश्वविद्यालयों या उनमें से किसी एक के हैं, छापता है। दोनों विश्वविद्यालय एक वाद में 'अ' के शीर्षक के प्रयोग को अवरुद्ध करने में संयुक्त वादी हो जाते हैं। तर्कसहित विवेचा कीजिए कि क्या दोनों विश्वविद्यालय संयुक्त रूप से 'अ' के ऊपर मुकदमा चला सकतें हैं या नहीं? 6

(स) 'अ' और 'ब' के ऊपर 'स' के मकान में एक साक्षात्कार के समय 'स' द्वारा हमला किया गया। हमले द्वारा क्षति-पूर्ति के लिए 'अ' और 'ब' संयुक्त रूप से 'स' पर मुकदमा दायर करते हैं। क्या वादियों के दुस्संयोजन से मुकदमा अमान्य हो गया? उत्तर तर्क सहित दीजिए। 6

2. (a) Explain and illustrate the rules relating to joinder of plaintiffs and defendants in a civil suit. 24

(b) 'A' publishes a series of books under the title 'The Oxford and Cambridge Publications' so as to induce the belief that the books are publications of the Oxford and the Cambridge Universities or either of them. The two Universities join as plaintiffs in one suit to restrain. A from using the gitle. Disuss with reasons whether both the Universities can jointly sue 'A' or no. 6

(c) 'A' and 'B' were assaulted by 'C' at an interview in 'C's house. 'A' and qne 'B' jointy sue 'C' for damages for assault. Is the suit bad for mis-joinder of plainfiffs?
Give reasons for your answer. 6

## खण्ड (ब)

## Group (B)

5. "प्रत्येक अपराध की जाँच और विचारण उस न्यायालय द्वारा की जायगी जिसकी अधिकारता के अन्दर वह कारित किया गया है।"
इस नियम की पूर्णरूप से विवेचना कीजिए। क्या इस नियम के कोई अपवाद हैं? यदि हाँ, तो उन्हें बताइये। 36

"Every offence shall ordinarilly be nquired into and tried by court within the local limits of whose jurisdiction it was committed."
Discuss fully this rule. Are there any exceptions to this rule? If so, state them. 36

6. (अ) फौजदारी मामलों में जमानत के स्वीकार करने के विस्तृत नियमों का आलोचनात्मक उल्लेख कीजिए। क्या जमानत अधिकार के रूप में माँगी जा सकती है? 12

(ब) किन परिस्थितियों में जमानत रद्द की जा सकती है? उत्तर उदाहरण सहित दीजिए। 12

(स) 'प्रत्याशित जमानत को स्वीकार करने की आवश्यकता विशेष रूप से इस कारण से उत्पन्न होती है क्योंकि कभी-कभी प्रतिष्ठित व्यक्ति अपने प्रतिद्वन्द्वियों को अपमानित करने या दूसरे उद्देश्य से कुछ दिनों उन्हें जेल में बन्द रखने हेतु झूठे मामलों में फँसाने की कोशिश करते हैं। तत्कालीन समय में राजनैतिक प्रतिद्वन्द्विता के दबाव के बढ़ जाने के कारण यह प्रवृत्ति धीमी गति से बढ़ाव के संकेत कर रही है। झूठे मामलों के अलावा जहाँ कि युक्तियुक्त आधार है कि मुजरिम के भाग जाने की सम्भावना नहीं है या अन्यथा जब वह जमानत पर है अपनी स्वतन्त्रता की दुरुपयोगिता नहीं करेगा, तो यह उचित नहीं लगता है कि पहले वह हिरास में रहे, कुछ दिन जेल में काटे और फिर जमानत के लिए प्रार्थनापत्र दे।

उपरोक्त कथन के प्रकाश में प्रत्याशित जमानत के स्वीकार करने के बारे में जो उपबन्ध दण्ड प्रक्रिया संहिता, 1973 में हैं उनकी विवेचना कीजिए। 12

(a) Give a critical account of the broad principles regarding grant of bail in criminal cases. Can a bail be demanded as a matter of right? 12

(b) Under what circumstances a bail can be cancelled? Illustrate your answer. 12

(c) "The necessity for granting anticipatory bail arises mainly because sometimes influential persons try to implicate their rivals in false cases for the purpose of disgracing them or for other purposes by getting them datained in jail for some days. In recent times, with the accentuation of political rivalry, this rendency is showing signs of steady increase. Apart from false cases, there there reasonable grouds for holding that a person accused of an offence is not likely to abscond, or otherwise misuse his liberty while on bail, there seems no justification to require him first th submit to custody, remain in prison for some days and them apply for bail."

In the light of the above observation discuss the provisions of the Criminal Procedure Code, 1973 for the grant of an anticipatory bail. 12

## खण्ड (स)

## Group C

7. निम्नलिखित को समझाइए और उदाहरण दीजिए —

(अ) 'कुछ अवस्थाओं में मौन भी स्वीकृति हो जाता है।' 9

(ब) 'पुलिस-अधिकारी के प्रति अभियुक्त द्वारा दी गई संस्वीकृति अभियुक्त के विरुद्ध ग्राह्य नहीं होती है।' 9

(स) 'मौखिक साक्ष्य सभी मामलों में प्रत्यक्ष होना चाहिए।' 9

(द) 'जो लिखित है वह लिखित द्वारा ही साबित होगा।' 9

Explain and illustrate the following :

(a) 'Silence may somtimes amount to an admission.' 9

(b) 'No cofession made to a police officer is admissible.' 9

(c) 'Oral evidence must in all cases be direct.' 9

(d) 'What is in writing shall only be proved by the writing.'

8. (अ) निम्नलिखित की आलोचना कीजिए और उदाहरण दीजिए -

'वे सत्य जो यद्यपि विवाद-पद में न हों, पर विवाद्य-वस्तु से इस प्रकार सम्बद्ध हों कि वे उसी संव्यवहार के एक भाग हों, सुसंगत होते हैं; भले ही उसी समय और उसी स्थान पर घटित हों अथवा अन्य सभाओं और अन्य स्थानों पर घटित हुए हों। 20

(ब) निम्नलिखित के उत्तर दीजिए —

(i) 'अ' ने एक अपराध के बारे में ब्यौरा देते हुए निश्चयपूर्वक कहा कि 'ब' ने कहा था कि "वे गुण्डे जो एक साल पहले शुभासिनी को ले भागे थे, फिर आ गये हैं। हम लोगों को भाग जाना चाहिए। जाति एवं सम्मान जोखिम में है।ओ"

क्या यह कथ° ग्राह्य है? 6

(ii) (क) 'क ' को हत्या के आरोप में अभियोजन का यह केस है कि घटना के दिन अभियुक्त ने यह धमकी दी थी कि "वह 'क' का सफाया कर देगा और उसके बाद अपने का भी अन्त कर देगा।" अभियुक्त का 'क' को मारने के बाद अपने को मारने के प्रयास के लिए क्या यह साक्ष्य ग्राह्य है? 8

Explain and illustrate the following :

8 (a) 'Facts though not in issue, are so connected with a fact in issue as to form part of the same transaction, are relevant whether they occurred at the same time and place or at different times ane place.' 20

(b) Answer the following

(i) 'A', a withness in describing the offence asserted that 'B' said, "those ruffians who a year ago took away Shubhashini have again come, Let us be off. Caste and honour are at stake." 8

(ii) In a charge of murder of 'K' where the prosecution case is that on the day of incident the accused uttered a thereat taht he would finish off 'K' and then after also kill himself. If the evidence admissibel to show that the accused tired to killing 'K'?

9. "जब कि पक्षकार सब साक्ष्य एवं सुसंगत तथ्य न्यायालय के सामने रख चुके हैं और फैसले के लिए केवल यह बाकी रह जाता है कि उनसे क्या अनुमान निकाला जाय, प्रमाण के भार का प्रश्न प्रासंगित नहीं हैं।'

उपरोक्त कथन की आलोचना कीजिए और यह बताइए कि आप प्रमाण के भार को क्या समझते हैं तथा दीवानी एवं फौजदारी मामलों में प्रमाण का भार किस पर होता है?

'When the parties have led all the evidence and relevant facts are before the court and all that remains for decision is what inference is to be drawn from them, the question of burden of proof is not pertinent.'

Comment upon the above statement and point out what do you mean by burden of proof and on whom does the burden of proof lie in civil and criminal cases? 36

(अ) 'एक साक्षी पूरी सत्यता को बताने के लिए तथा वाद विषय में सुसंगत दस्तावेजों को पेश करने के लिए बाध्य है।' इस नियम के अपवादों को बताइए। 18

(ब) निम्नलिखित के उत्तर दीजिए —

(i) एक पत्नी ने यह एक विवरण दिया कि 'उसने अभियुक्त (अपने पति) को हत्या के दिन प्रातःकाल के पूर्व जब कि कुछ अँधेरा था अपने घर की छत से उतरते देखा, वह भूसा की कोठरी तक गया और फिर वापस आ गया और नंगा होकर नहाया फिर वही धोती पहल ली।'

क्या यह ग्राह्य है या नहीं? 6

(ii) एक मजिस्ट्रेट ने एक परीक्षण के दौरा एक दस्तावेज को देखा और उसको राज्य का दस्तादेज जान कर जब्त कर लिया। क्या उसका यह कार्य उचित है?

(iii) 'अ' अपने वकील 'ब' से कहता है कि "मैंने जाली दस्तावेज बनाया है। मैं चाहता हूँ कि आप मेरी पैरवी करें।"

क्या यह जानकारी प्रकट संरक्षित है? 6

(a) 'State the exceptions to the general rule that a witness is bound to tell the whole truth and to produce any document in his poseession relvant in issue.

(b) Answer the following :

(i) A wife gave the following statement taht 'She saw the accused (her husband) on the early hours of the day of murder while it was still dark coming down the roof of his house, that he went to the bhusa kothari and came out again and had a bath becoming naked and wore on the same dhoti.

Is it admissible or not? 6

(ii) A magistrate waw a document during trial and confiscated it as a document of State. Is his action proper? 6

(iii) 'A' client says to 'B' (an attorney) 'I have committed forgery and I wish you to defend me.'

Is this communication protected from disclosure? 6

---

## 1983

## विधि (राजस्व एवं दण्ड-विधान)

## Law (Revenue and Criminal)

## तृतीय प्रश्न-पत्र Paper III

---

**निर्धारित समय : तीन घण्टे** **[पूर्णाङ्क : 200**

**Time allowed : Three hours]** **[Maximum marks : 200**

**नोट :** अभ्यर्थी पाँच प्रश्न करें, जिनमें से खण्ड 'अ' तथा 'ब' प्रत्येक से दो प्रश्न अवश्य होने चाहिए।

प्रत्येक प्रश्न के लिए निर्धारित अंक उसके अन्त में दिये हुए हैं।

**Note :** Candidates should attempt five questions, of which at least two should be from Group 'A' and two from Group 'B'

Marks carried by each question are indicated at its end.

## खण्ड (अ)

## Group 'A'

1. भूमिधर और आसामी को बेदखली तथा जन-उपयोगी भूमि से बेदखली की प्रक्रिया की विवेचना कीजिए। गलत बेदखली के विरुद्ध कौन से उपचार हैं? 40

   Discuss the procedure for the ejectment of a Bhumidhar and an Asami and for the ejectment from the land of public utility. What are the remedies against the wrongful ejectment?

2. किस कानून के अन्तर्गत सहकारी फार्म बनाये जाते हैं? सहकारी फार्म बनाने में कलेक्टर की क्या भूमिका है?

   What is the law relating to the formation of a co-operative farm? What is the role of a Collector in the formation of co-operative farms? 40

3. (अ) गाँव-सभा के कार्यों तथा क्षेत्राधिकार की व्याख्या कीजिए। 'गाँव-सभा' का धन कहाँ से आता है? 30

   (ब) 'प', जो एक हिन्दू भूमिधर है, कहता है कि उसकी जोत से उसका हित उसकी वैयक्तिक विधि में दिये उत्तराधिकार की क्रय-श्रेणी के अनुसार न्यागत होना चाहिए न कि उत्तर प्रदेश जमींदारी विनाश और भूमि व्यवस्था अधिनियम के अनुसार। तद्नुसार 'प' अधिनियम को चुनौती देता है। क्या 'प' सफल होगा?

   (a) Explain the functions and the jurisdiction of the Gaon Sabha. How are the funds of the Gaon Sabha raised? 30

   (b) P, a Hindy Bhumidhar assets that his interest in his holding should devolve in accordance with the order of succession of his personal law and not in accordance with the Uttar Pradesh Zamindari Abolition and Land Reforms Act. P, accordingly, challenges the Act. Will Pasucceed? 10

4. निम्नलिखित में से किन्हीं दो पर टिप्पणियाँ लिखिये —

   (अ) उत्तर प्रदेश जमींदारी विनाश और भूमि व्यवस्था अधिनियम की संवैधानिकता। 20

   (ब) मालगुजारी की वसूली। 20

   (स) पुनर्वास अनुदान 20

   Write notes on any two of the following :

   (a) Constitutionality of the Uttar Pradesh Zamindari Abolition and Land Reforms Act. 20

   (b) Collection of Land Revenue. 20

   (c) Rehabilitation Grant. 20

## खण्ड (ब)

5. (अ) आन्यविक (मिलीजुली) आपराधिकता से सम्बन्धित विधि की व्याख्या कीजिए और 'सामान्य आशय' और 'सामान्य उद्देश्य' में अन्तर बतलाइये।

(ब) 'स' को लूटने के लिए 'प', 'क' और 'र' सामान्य आशय रखते थे। जिस समय 'प' और 'क' 'स' के मकान में घुसे और उसे पीटा और लूटा, 'र' 'प' और 'क' को किसी भी संकट से सूचना देने के लिए खड़ा रहा। 'प' और 'क' के साथ जब 'र' पर भी मुकदमा चला तो उसने दलील दी कि न तो उसने लूटपाट की और न 'स' को चोट ही पहुँचाई; अत: वह किसी भी अपराध का दोषी नहीं है। फैसला कीजिए। 10

(a) Explain the law relating to constructive criminality and bring out the distinction between 'Common intention' and 'Common object'. 30

(b) P, Q and R had common intention to rob S. While P and Q entered into the house of S and beat and robbed him, R stood outside to warn P and Q or any danger. On being prosecuted along with P and Q, R pleaded that he did neither commit the robbery nor caused injuries to S and hence was not guilty or any offence. Decide. 10

6. (अ) सदोष परिरोध के अवयवों की विवेचना कीजिए और सदोष अवरोध से उसकी भिन्नता बतलाइये। 30

(ब) 'प' इस आशय से और यह सम्भाव्य जानते हुए कि वब 'क' की फसल को नुकसान कारित करे, 'क' के खेत में मवेशियों का प्रवेश कारित कर देता। 'प' ने कौन-सा अपराध किया है। ? 10

(a) Discuss the essentials of wrongful confinement and distinguish it with wrongful restraing. 30

(b) P causes cattle to enter upon a field belonging to Q intending to casuse and knowing that he is likely to cause damage to the crop of Q. What offence has been committed by P?

7. ग्राम खुर्द की फिरनी (बाहरी घेरे दार सड़क) में 'स' ने एक घर बनवाया था। अपने घर के निकट उसने एक पानी का नल लगवाया था। 'र' और उसके पिता 'स' ने, जो ग्राम कलाँ के निवासी थे, ग्राम खुर्द की फिरनी से लगी हुई खेतिहर भूमि खरीदी थी। एक दिन 'म' की पत्नी 'अ' पानी के नल पर बर्तन साफ कर रही थी और 'म' अपना हाथ-मुँह धो रहा था। 'र' ने फिरनी से मिट्टी खोदना आरम्भ किया और वह उसे पानी के नल की ओर फेंकने लगा। 'म' ने उसे ऐसा करने से मना किया, परन्तु वह न माना और उसी समय 'र' का पिता 'स' एक 'कस्सी' लिए हुए वहाँ आ गया। 'स' और 'म' के बीच कहा-सुनी होने लगी जिस पर 'स' ने 'र' को ललकारा कि वह 'म' पर आक्रमण कर दे। 'र' ने कस्सी की तेजधार से 'ई' के सिर पर एक बार किया। 'म' को चोट लगी और उसे अस्पताल में भर्ती किया गया, जहाँ छ: दिन के बाद उसकी मृत्यु हो गई।

उपर्युक्त तथ्यों के आधार पर निम्नलिखित प्रश्नों के कारण सहित उत्तर दीजिए —

(अ) क्या 'र' को पूर्वचिन्तन था

(ब) इस बात से कि 'म' चोट खाने से, तुरन्त न मर कर छः दिन के वाद मरा, क्या अन्तर पड़ा?

(स) क्या 'र' को ज्ञान था कि अपने बार द्वारा वह 'म' को ऐसी शारीरिक क्षति कारित करने में सम्भाव्य होगा जिससे 'म' की मृत्यु कारित हो जाना सम्भाव्य था? 8

(द) क्या 'र' 'म' को शारीरिक क्षति कारित करने का आशय रखता था जो प्रकृति के मामूली अनुक्रम में मृत्यु अनुक्रम में मृत्यु कारित करने के लिए पर्याप्त था? 8

(इ) 'र' ने कौन-सा अपराध किया? 8

'M' had constructed a house in the 'Phirni' (outer circuitous road) of village Khurd. He had installed a water-pump near his house. R and his father S who belonged to village Kalan had purchased agricultural land aduacent to the **'phirni'** of village Khurd. 'A', the wife of M, was one day clearning the utensils at the water-pump and M was washing his hands and face. R started digging earth from the 'phirni' and started throwing it towards the water-pump. 'M' asked him not to do so but he did not desist and the meantime, S, the father of R arrived there with a 'Kassi'. There ensued an alteration between S and M, where upon S exhorted R to attach M, R gave one blow with sharpe edge of 'Kassi' on the head of M, M was injured and was admitted to the hospital, where he died after six days.

On the basis of the above foacts, answer the following questions giving reasons :

(a) Whether there was premeditation on the part of R. 8

(b) What difference did it make that M died six days after and not immediately? 8

(c) Whether there was knowledge on the part of R that by his blow he was likely to cause such bodily injury on M as was likely to cause death of M? 8

(d) Where there was intention on the part of R to cause bodily injury to M which was sufficient in the ordinary course of nature to cause death.8

(e) What offence has been committed by R?

8. निम्नलिखित में से किन्हीं दो पर टिप्पणी लिखिये —

(अ) मानहानी 20

(ब) आपराधिक षड्यन्त्र 20

(स) कूट-रचना। 20

Write notes on any two of the following —

(a) Defamation 20

(b) Criminal Conspiracy. 20

(c) Forgery. 20

